# मीडिया कवरेज

## सपा विधायक ने ग्रामीण क्षेत्र के राशन दुकानों का किया निरीक्षण

जुल्म आज तक

बिलारी। सपा विधायक फहीम ने ग्रामीण आंचल के अनेक राशन विक्रेताओं का औचक निरीक्षण किया और उनकी कार्यशैली, बाट, माप आदि चेक किए और कई को सुधार के निर्देश दिए। इसके अलावा जरूरतमंदों को स्वयं भी खाद्य सामग्री का वितरण किया। गुरुवार की सवेरे से ही सपा विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने ग्रामीण क्षेत्र के खाबरी अव्वल, मुंडिया भीकम, मुंडिया राजा, मिलक, बगरौआ, सफीलपुर आदि गांवों की राशन दुकानों का औचक निरीक्षण किया। जिसमें उन्होंने राशन विक्रेताओं की कार्यशैली को परखा और सभी को निर्देशित किया कि वह प्रत्येक कार्ड धारक को प्रति यूनिट 5 किलोग्राम राशन का वितरण करें और पांच-पांच की संख्या में गोल घेरे बनाकर राशन का वितरण करें। इसके अलावा उन्होंने गांव के ऐसे लोगों को चिन्हित कराया। जिनके पास ना तो राशन कार्ड है ना ही कोई अन्य साधन। ऐसे अनेक जरूरमंदो को अपनी तरफ से खाद्य



सामग्री का वितरण किया। इसके अलावा उन्होंने कोरोनावायरस से जंग जीतने के टिप्स बताए। सैनिटाइजर का उपयोग करना, बार-बार हाथ धोने की अपील की। कई राशन डीलरों को अपने कार्य के प्रति सुधार के निर्देश दिए। इस दौरान उनके साथ प्रधान संगठन के संरक्षक हाजी मोहम्मद उस्मान एडवोकेट, अभिनव चौधरी, मोहम्मद हस्सान उर्फ फैजी, इदरीश मलिक आदि अनेकों मौजूद रहे।

03.04.2020 (पृष्ठ-4)

## सपा विधायक मोहम्मद फहीम ने किया अपने क्षेत्र की राशन वितरण प्रणाली का निरीक्षण



हुकूमत एक्सप्रेस

सपा विधायक मोहम्मद फहीम वा जिला उपाध्यक्ष मोहम्मद उस्मान मैं आम जन कल्याण हेतु भ्रमण कर राशन वितरण प्रणाली का जायजा लेते हुए गांव बगरउआ, जलालपुर ,पीतपुर व खाबरी अब्बल राशन डीलरों के पास पहुंचकर कार्ड धारकों से वितरण के विषय में वार्ता करी इस दौरान प्रधान संघ के राष्ट्रीय अध्यक्ष व समाजवादी पार्टी के जिला उपाध्यक्ष मोहम्मद उस्मान एडवोकेट ने कार्ड धारकों से सर्वप्रथम यह अपील करी की 1 मीटर सोशल डिस्टेंस बनाते हुए ही राशन ले व कार्ड धारकों से वितरण प्रणाली में किसी प्रकार की कोई समस्या तो नहीं आ रही इसके विषय में जब वार्ता करें कि तब कार्ड धारकों ने सपा विधायक मोहम्मद फहीम के सामने अपनी समस्या रखते हुए सबसे बड़ी समस्या ई पोस मशीन में कनेक्टिविटी ना आप आने के कारण 2 घंटे 3 घंटे से लगे कतार में व्यक्तियों को ऐसी चिलचिलाती धूप में राशन लेने के लिए इंतजार करना पड़ रहा है। वही तत्काल ही सपा विधायक मोहम्मद फैईम ने राशन वितरण प्रणाली के संबंधित अधिकारियों से वार्ता कर उनसे इस समस्या को अवगत कराया वह समस्या के निराकरण हेतु हल निकालने की बात कही तब संबंधित अधिकारियों ने राशन वितरण प्रणाली में संशोधन शीघ्र संशोधन लाने की बात कहीं!



समाजवादी पार्टी के राष्ट्रीय अध्यक्ष अखिलेश यादव के निर्देशों का लगातार पालन करते देखें 30 विधायक मोहम्मद फहीम व जिला उपाध्यक्ष मोहम्मद उस्मान

## सपा विधायक मौहम्मद फहीम ने ग्रामीण क्षेत्र के राशन दुकानों का किया निरीक्षण

( उत्तर केसरी ब्यूरो )

**बिलारी।** सपा विधायक फहीम ने ग्रामीण आंचल के अनेक राशन विक्रेताओं का औचक निरीक्षण किया और उनकी कार्यशैली, बाट, माप आदि चेक किए और कई को सुधार के निर्देश दिए। इसके अलावा जरूरतमंदों को स्वयं भी खाद्य सामग्री का वितरण किया।

गुरुवार की सवेरे से ही सपा विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने ग्रामीण क्षेत्र के खाबरी अव्वल, मुंडिया भीकम, मुंडिया राजा, मिलक, बगरौआ, सफीलपुर आदि गांवों की राशन दुकानों का औचक निरीक्षण किया। जिसमें उन्होंने राशन विक्रेताओं की कार्यशैली को परखा और सभी को निर्देशित किया कि वह प्रत्येक कार्ड धारक को प्रति यूनिट 5 किलोग्राम राशन का वितरण करें और पांच-पांच की संख्या में गोल घेरे बनाकर राशन का वितरण करें। इसके अलावा उन्होंने गांव के ऐसे लोगों को चिन्हित कराया। जिनके पास ना तो राशन कार्ड है ना ही कोई अन्य साधन। ऐसे अनेक जरूरमंदो को अपनी तरफ से खाद्य सामग्री का वितरण किया। इसके अलावा उन्होंने कोरोनावायरस से जंग जीतने के टिप्स बताए। सैनिटाइजर का उपयोग करना, बार-बार हाथ धोने की अपील की। कई राशन डीलरों को अपने कार्य के प्रति सुधार के निर्देश दिए।

इस दौरान उनके साथ प्रधान संगठन के संरक्षक हाजी मोहम्मद उस्मान एडवोकेट, अभिनव चौधरी, मोहम्मद हस्सान उर्फ फैजी, इदरीश मलिक आदि अनेकों मौजूद रहे।



## हवा हो रही जहरीली,बीमारी हो रही नखरीली, साथी हाथ बढ़ाना मिलकर ,बन जाओ सब हमजोली!

हुकूमत एक्सप्रेस

इस महामारी के समय में हम राष्ट्रीय अध्यक्ष अखिलेश यादव जी के दिशा निर्देश का लगातार पालन करते हुए कोरोना संकट के समय गरीबों के हितार्थ ग्राम खाबरी अब्बल में सपा माननीय मोहम्मद फहीम इरफान एवं सपा के जिला उपाध्यक्ष मोहम्मद उस्मान एडवोकेट ने स्थानीय सपा कार्यकर्ता इदरीश मलिक के आवास पर उनके द्वारा चिन्हित कई गरीबों को कच्चे खाद्य पदार्थ का वितरण किया। और कहा सबको सम्पूर्ण मानव जाति की भलाई और रक्षा के लिये एकजुट होकर काम करना है, इस उद्देश्य को सामने रखकर समाजवादी पार्टी द्वारा समाज सेवा का कदम उठाने हुए सामूहिक रुप से जरुरतमंदो हेतु, लाकडाउन का पालन करते हुए , राशन व्यवस्था का कार्य किये जाने का संकल्प लिया गया है!

इस अवसर पर शोसल डिस्टेंसिग का पूरा खयाल रखते हुए लोगों से लॉकडाउन का पूरी तरह पालन करने का संकल्प दिलाया।सपा विधायक ने इदरीस मलिक की भांति दूसरे संभ्रांत व्यक्तियों से हाथ से हाथ बढ़ा कर इस क्रम को लॉकडाउन खत्म होने तक जारी रखने का आह्वान भी किय। वहीं दूसरी ओर सपा विधायक मोहम्मद फहीम ने बताया की निरंतर कच्चे व पक्के दोनों खाद्य पदार्थों का वितरण वह स्वयं अपने हाथों से राहगीरों व असहाय और बेसहारों को अपने द्वारा कर रहे हैं जहां से भी उन्हें सूचना प्राप्त होती है वहां वे स्वयं व अपने किसी सपा कार्यकर्ता के माध्यम से पहुंचकर उस गरीब असहाय के भूखे पेट का ख्याल करते हुए उस तक भोजन की व्यवस्था कराते हैं।

# समाजवादी रसोई/चूल्हा





**बिलारी विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा संचालित समाजवादी रसोई/चूल्हे से तैयार पैकेट को बांटते हुये**

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण




## दिनांकः-03 अप्रैल 2020



विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने बिलारी विधानसभा में सबसे पहले लोगों को कोरोना वायरस को लेकर सर्तकर्ता बरतने को बताया। इसके साथ ही बड़ी संख्या में जरूरतमंद गरीबों को दूध के पैकेट निशुल्क वितरण किया।





**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# मीडिया कवरेज

## 30 सपा विधायक फहीम इरफान ने जरूरतमंदों को किया दूध का वितरण



समाजवादी पार्टी के राष्ट्रीय अध्यक्ष अखिलेश यादव के निदेशों का लगातार पालन करते 30 वि,स, विधायक मौ फिईम इरफान

**हुकूमत एक्सप्रेस**

**बिलारी।** नगर के एम ए जे एम आई कालेज में विधायक फहीम ने जरुरतमंदों को दूध का वितरण किया। इस मौके पर सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने बताया की देश की ऐसी गंभीर स्थिति में आज अपने मरहूम वालिद को याद कर ऐसी स्थिति में जब वो हमेशा अपने क्षेत्र की जनता के लिए हमेशा सेवा भाव से तैयार रहते थे उन्हीं को याद कर सपा राष्ट्रीय अध्यक्ष अखिलेश यादव के निर्देशों का पालन करते हुए क्षेत्र की जनता के लिए दूध वितरण किया गया ? इसके अलावा उन्होंने अनेक लोगों को गुप्त सहायता की। शुक्रवार को दोपहर के समय महिला एवं बाल विकास समिति के सदस्य व सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने क्षेत्र के अनेक जरूरतमंदों को आमंत्रित किया और लॉक डाउन का अनुपालन करते हुए सोशल डिस्टेंस 1 मीटर की दूरी बनाते हुए सभी को कतार वद्ध करके दूध का वितरण किया। विधायक फहीम ने बोलते हुए कहा कि समाजवादी पार्टी के राष्ट्रीय अध्यक्ष अखिलेश यादव के निर्देश पर मैं अपनी विधानसभा में अपनी टीम द्वारा निगरानी करा कर जरूरतमंदों की हर संभव सहायता की जा रही है। इसके अलावा उन्होंने सभी से लॉक डाउन के अनुपालन करने का आह्वान किया। कहा कि कोरोनावायरस एक जंग है। जिससे जीतने के लिए हम सबको भेदभाव छोड़कर एक साथ लड़ना होगा और कोरोना वायरस से बचने के लिए ठोस उपायों को अपनाना होगा। तभी हम कोरोनावायरस से जंग जीत सकते हैं। इसके अलावा विधायक फहीम ने कुछ लोगों को अपने वालिद मरहूम विधायक मोहम्मद इरफान के इसाले शवाब के लिए गुप्त मदद की और दुआ के लिए अपील की। इस मौके पर अनेक सपा कार्यकर्ता मौजूद रहे।



हिन्दुस्तान मुरादाबाद • शनिवार

## विधायक ने किया दूध का वितरण

**बिलारी।** नगर के एमएजेएमआई कालेज में विधायक फहीम ने जरुरतमंदों को दूध बांटा। इसके अलावा उन्होंने अनेक लोगों को गुप्त सहायता की। शुक्रवार दोपहर सपा विधायक फहीम इरफान ने हुए सोशल डिस्टेंस का पालन करते हुए लोगों को दूध बांटा। इसके अलावा उन्होंने कुछ लोगों की अपने वालिद मरहूम विधायक मोहम्मद इरफान के वइसाले शवाब के लिए गुप्त कर दुआ के लिए अपील की।

## सपा विधायक फहीम ने जरूरतमंदों को किया दूध का वितरण



**बिलारी (विधान केसरी)।** नगर के एम ए जे एम आई कालेज में विधायक फहीम ने जरुरतमंदों को दूध का .वितरण किया। इसके अलावा उन्होंने अनेक लोगों को गुप्त सहायता की। शुक्रवार को दोपहर के समय महिला एवं बाल विकास समिति के सदस्य व सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने क्षेत्र के अनेक जरूरतमंदों को आमंत्रित किया और लॉक डाउन का अनुपालन करते हुए सोशल डिस्टेंस 1 मीटर की दूरी बनाते हुए सभी को कतार वद्ध करके दूध का वितरण किया। विधायक फहीम ने कहा कि समाजवादी पार्टी के राष्ट्रीय अध्यक्ष अखिलेश यादव के निर्देश पर मैं अपनी विधानसभा में अपनी टीम द्वारा निगरानी करा कर जरूरतमंदों की हर संभव सहायता की जा रही है। इसके अलावा उन्होंने सभी से लॉक डाउन के अनुपालन करने का आह्वान किया। कहा कि कोरोना वायरस एक जंग है। जिससे जीतने के लिए हम सबको भेदभाव छोड़कर एक साथ लड़ना होगा और कोरोना वायरस से बचने के लिए ठोस उपायों को अपनाना होगा। तभी हम कोरोनावायरस से जंग जीत सकते हैं। इसके अलावा विधायक फहीम ने कुछ लोगों को अपने वालिद मरहूम विधायक मोहम्मद इरफान के इसाले शवाब के लिए गुप्त मदद की और दुआ के लिए अपील की। इस मौके पर अनेक सपा कार्यकर्ता मौजूद रहे।

# समाजवादी रसोई/चूल्हा







**बिलारी विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा संचालित समाजवादी रसोई/चूल्हे से तैयार पैकेट को बांटते हुये**

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यो का प्रतिदिन विवरण

## दिनांक:-04 अप्रैल 2020

विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने मुख्यमंत्री योगी आदित्यनाथ के साथ वीडियो कान्फ्रेसिंग करके बिलारी में सभी राशन कार्डधारकों के लिये निशुल्क राशन बंटवाने के लिये बात रखी। इस दौरान मुख्यमंत्री योगी आदित्यनाथ जी ने बिलारी का हाल भी जाना।







**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# मीडिया कवरेज

## सीएम योगी ने विधायक से पूछा बिलारी का हाल

बिलारी : मुख्यमंत्री योगी आदित्यनाथ ने स्थानीय विधायक मुहम्मद फहीम इरफान से वीडियो कांफ्रेंसिंग के जरिये क्षेत्र का हालचाल जाना। विधायक ने उनसे मांग की कि सीएचसी बिलारी में कोरोना जांच संबंधी किट उपलब्ध कराई जाए, सभी कार्डधारकों को निशुल्क राशन वितरित कराया जाए, सीएचसी में समुचित संख्या में मॉस्क और सेनेटाइजर उपलब्ध कराया जाए। (जासं)

## सीएम ने विधायकों को दिए लोगों की समस्याएं दूर करने के निर्देश

**वीडियो कॉन्फ्रेंसिंग**

बिलारी | हिन्दुस्तान संवाद

मुख्यमंत्री योगी आदित्यनाथ ने क्षेत्रीय सपा विधायक मोहम्मद फहीम से वीडियो कॉन्फ्रेंसिंग के जरिए वार्ता की।

शनिवार की शाम को मुख्यमंत्री योगी आदित्यनाथ ने क्षेत्रीय सपा विधायक मोहम्मद फहीम से वीडियो कॉन्फ्रेंसिंग के जरिए बात की। उन्होंने कहा कि वह अपनी विधानसभा क्षेत्र में घूमकर इस वैश्विक महामारी में लोगों की समस्याएं जानकर सहयोग करें। इसके अलावा ठेले, खोमचे वाले, रेहड़ी वाले आदि लोगों पर ध्यान देकर उनकी समस्याओं को जाने किसी भी प्रकार की उन्हें समस्या नहीं हो पाए। इसके अलावा उन्होंने प्रधानमंत्री के दिया संदेश का पालन कराने के भी निर्देश दिए। जिस पर विधायक मोहम्मद फहीम ने आश्वासन दिया कि वह प्रधानमंत्री के आदेश का पालन कराऐंगे। बाद में विधायक मोहम्मद फहीम ने कहा कि एक अप्रैल से विधानसभा में गल्ला बंटना शुरू हुआ। लेकिन गृहस्थी योजना के लोगों को निशुल्क राशन का वितरण नहीं किया गया।



नरेंद्र मोदी हमारे देश के प्रधानमंत्री हैं। इसलिए उनकी बात माननी चाहिए। हमारी जंग कोरोना वायरस व भुखमरी से है। हमें हर हाल में कोरोना को भगाना है। मैं सरकार से बस एक अपील करता हूं कि बीपीएल कार्ड धारकों के साथ ही अन्य कार्ड धारकों को भी निशुल्क राशन मिलना चाहिए। लोगों से

नबाद ग्रामीण amarujala.c

## मुख्यमंत्री ने विधायकों से की बात

मुरादाबाद। विधायक रितेश गुप्ता और मोहम्मद फहीम ने शनिवार शाम प्रदेश के मुख्यमंत्री योगी आदित्यनाथ से वीडियो कांफ्रेंसिंग से वार्ता कर कोरोना के मद्देनजर अपने क्षेत्र की समस्याएं बताईं। इस दौरान पहले तो मुख्यमंत्री ने सरकार की प्राथमिकताएं बताईं। बाद में विधायकों ने अपने क्षेत्र की समस्याएं बताईं। वहीं, सपा विधायक फहीम ने बताया कि इस कार्य के लिए उन्होंने अपनी विधायक निधि से 26 लाख रूपये देने का पत्र जिला प्रशासन को लिखा है। प्रशासन को आदेश किया जाए कि उनकी विधायक निधि की इस धनराशि से बिलारी विधानसभा क्षेत्र के सभी खाद्य सुरक्षा राशन कार्डधारकों को भी निशुल्क राशन का खाद्यान्न मिले। बताया कि उनके क्षेत्र में पूरी तरह से सैनिटाइजिंग नहीं हो पा रहा है। मास्क की भी भारी कमी है। सामुदायिक स्वास्थ्य केंद्र बिलारी में स्टाफ की कमी की समस्या भी मुख्यमंत्री को बताई। संवाद

# समाजवादी रसोई/चूल्हा





बिलारी विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा संचालित समाजवादी रसोई/चूल्हे से तैयार पैकेट को गाड़ी में रखकर रवाना करते हुये

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण




## दिनांकः-05 अप्रैल 2020

विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने वीडियो कान्फ्रेसिंग पर सामाजिक कार्यकर्ता संगठन की यूनिट एन्टी कोरोना टास्क फोर्स के कैप्टन नोमान जमाल को सराहा कि उनकी टीम किस तरीके से घर घर जाकर राहत सामग्री पहुंचा रही है और किस तरीके से लोगों की मदद कर रही है।





**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण






## दिनांकः-05 अप्रैल 2020

विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने विधायक प्रतिनिधि मौहम्मद हस्सान उर्फ फैजी, सभासद देवेश शर्मा, एंटी कोरोना टास्क फोर्स के कैडेट प्रशान्त गुप्ता के साथ बिलारी में लोगों के घर घर जाकर राहत सामग्री बंटवाई तथा इसके साथ ही सामाजिक आश्रय मानव सेवा संस्थान पहुंचकर राहत सामग्री पहुंचवाई।










**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# मीडिया कवरेज

## विधायक व सभासद ने वृद्धाश्रम पर बांटे फल-सब्जी




ग्राम ग्वारखेड़ा में वृद्धाश्रम पर सामग्री बांटते विधायक व सभासद। ● फोटो : अमृत विचार

**अमृत विचार, बिलारी**

क्षेत्र के ग्राम गवारखेड़ा स्थित वृद्धाश्रम पर सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफ़ान व सभासद देवेश शर्मा ने सब्जी फल ओर जरूरत का सामान बांटा। बुजुर्गों से अपना ख्याल रखने को भी कहा रविवार की दोपहर सपा विधायक मोहम्मद व सभासद देवेश शर्मा एडवोकेट वृद्धाश्रम पहुंचे। सबसे पहले उन्होंने बुजुर्गों के हाथ सेनेटाइज कराये उसके बाद उन्होंने सोशल डिस्टेंस का पालन करते हुए सभी को सामग्री वितरित की। सपा विधायक ने कहा कि हम हर हाल में कोरोना पर जंग जीतेंगे उन्होंने कहा कि उनकी हर कोशिश अन्य भी लगता है कि उनकी विधानसभा में कोई भी भूखा न रहे सभासद देवेश शर्मा एडवोकेट ने कहा कि इस संकट के समय में सभी को साथ आना चाहिए और ऐसे लोग जो भुखमरी की कगार पर हैं उनकी मदद करनी चाहिए। दौरान विधायक प्रतिनिधि मोहम्मद हससान वृद्धाश्रम के अध्यक्ष रोहन सामाजिक पूरन सामाजिक मोहम्मद फ़ारूक़ सैफी अरविन्द कुमार आदि लोग मौजूद रहे।

## वृद्धा आश्रय में खाने की व्यवस्था करेंगे विधायक

**बिलारी।** रविवार की दोपहर बिलारी विधायक मोहम्मद फहीम वृद्ध आश्रय स्थल पहुंचे। यहां विधायक ने वृद्ध आश्रय स्थल में रह रहे। सभी वृद्ध महिलाओं और पुरुषों से मिलकर उनका हाल जाना, वृद्धों को राशन का खाद्यान्न, दवाई और कपड़े वितरित किए। विधायक ने वृद्ध आश्रय स्थल संचालित करने वालों से स्पष्ट कहा कि जब तक लॉकडाउन रहेगा तब तक वह अपने स्तर से खाना पहुंचाएंगे। विधायक ने बताया कि सपा के राष्ट्रीय अध्यक्ष अखिलेश यादव ने दूरभाष पर वार्ता कर उन्हें निर्देश दिए हैं। संवाद



## सपा विधायक फहीम ने सामाजिक आश्रय पर पहुंचकर बुजुर्गों को दी खाद्य सामग्री



**( उत्तर केसरी ब्यूरो )**

**बिलारी।** क्षेत्र के गांव ग्वार खेड़ा स्थित सामाजिक आश्रय मानव सेवा संस्थान में पहुंचकर सपा विधायक फहीम ने बुजुर्गों का हालचाल जाना और उन्हें खाद्य सामग्री भेंट की। इस मौके पर उन्होंने सभी से बारी-बारी वार्ताकार हाल-चाल जाने और बुजुर्गों से आशीर्वाद प्राप्त किया।

रविवार को दोपहर के समय सपा विधायक व महिला एवं बाल विकास समिति के सदस्य मोहम्मद फहीम इरफान ने सामाजिक आश्रय पहुंचकर बेसहारा वृद्ध जनों का हालचाल जाना तो वृद्धों के चेहरे पर मुस्कान लौट आई, जैसे उनका कोई अपना उनसे मिलने आया हो। इसके अलावा उन्होंने सभी से बारी बारी हालचाल जाने और उनका आशीर्वाद लिया। इस मौके पर उन्होंने सभी को खाद्य सामग्री का वितरण किया और भविष्य में उनसे मिलने आते रहने के लिए बाध्य हुए।

इस दौरान मुख्य रूप से समाजिक आश्रय को जमीन दाता पूरन सिंह मौर्य, सामाजिक कार्यकर्ता रोहन सामाजिक, विधायक प्रतिनिधि मोहम्मद हस्सान उर्फ फैजी, मुरादाबाद से सपा जिला सचिव व सभासद देवेश शर्मा आदि सहित अनेकों मौजूद रहे।

# समाजवादी रसोई/चूल्हा





**बिलारी विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा संचालित समाजवादी रसोई/चूल्हे से तैयार पैकेट को बांटते हुये**

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण



## दिनांकः-06 अप्रैल 2020

विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने लॉकडाउन को पालन कराने के लिये तेज धूप में डयूटी कर रही स्काउट की टीम और पुलिसकर्मियों को फल वितरण किये और उनके कार्य की सराहना भी की।







हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव

# समाजवादी रसोई/चूल्हा





बिलारी विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा संचालित समाजवादी रसोई/चूल्हे से तैयार पैकेट को बांटते हुये

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण



## दिनांकः-07 अप्रैल 2020

विधायक मौहम्मद फहीम इरफान सामुदायिक स्वास्थ्य केन्द्र पर पहुंचे जहां पर चिकित्साधिकारी ने उन्हें मांग पत्र सौंपा, विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने तुरन्त इस सम्बन्ध में वार्ता कराकर मांग को पूरा करने का काम किया।





**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# मीडिया कवरेज

## नियमित ओपीडी कर आम मरीजों को भी देखें डाक्टर

बिलारी। स्थानीय सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने बुधवार की दोपहर नगर स्थित सामुदायिक स्वास्थ्य केंद्र पहुंचकर व्यवस्थाओं को देखा। उन्होंने डाक्टरों से नियमित ओपीडी कर आम मरीजों को भी देखने को कहा तथा सीएमओ से वार्ता कर एचआईवी की जांच के लिए स्वीकृत केंद्र का संचालन शीघ्र शुरू करने की मांग दोहराई।



बिलारी में विधायक मु. फहीम इरफान को मांग पत्र सौंपते सीएमएस डॉ. संदीप गुप्ता • जागरण

## सीएमएस ने विधायक को सौंपा पत्र

जासं, बिलारी : सामुदायिक स्वास्थ्य केंद्र के चिकित्साधीक्षक डॉ संदीप गुप्ता ने क्षेत्रीय सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान को कोरोना वायरस नियंत्रण के संदर्भ में मांग पत्र सौंपा जिसमें आधुनिक इलेक्ट्रिक उपकरण भी मांगे गए हैं।

विधायक सीएचसी पहुंचे और वर्तमान हालात में जनता को खतरों से बचाने में लगे डॉक्टर्स को प्रशस्ति पत्र दिया। सीएमएस डॉ संदीप गुप्ता ने विधायक को बताया कि बिलारी विधानसभा क्षेत्र में 2870 लोगों को होम क्वॉरंटाइन कराने के साथ ही सुबह व शाम को उनका हाल चाल पूछा जा रहा है।

## बिलारी सीएचसी के सीएमएस ने विधायक को दिया डिमांड पत्र

बिलारी | हिन्दुस्तान संवाद

सामुदायिक स्वास्थ्य केंद्र के चिकित्सा अधीक्षक डॉ संदीप गुप्ता ने क्षेत्रीय सपा विधायक मोहम्मद फहीम को डिमांड पत्र सौंपा। जिसमें सामुदायिक स्वास्थ्य केंद्र में चिकित्सा के लिए आधुनिक इलेक्ट्रिक उपकरण की भी मांग की गई है।

रविवार को बिलारी विधायक मोहम्मद फहीम इरफान सामुदायिक स्वास्थ्य केंद्र पर पहुंचे। जहां उन्होंने डॉक्टरों से मिलकर उनके द्वारा किए जा रहे कार्यों को लेकर उन्हें प्रशस्ति पत्र भी दिया। सामुदायिक स्वास्थ्य केंद्र के चिकित्सा अधीक्षक डॉ संदीप गुप्ता ने बताया कि बिलारी विधानसभा में 2870 लोगों को होम क्वॉरिंटाइन कराने के साथ ही सुबह व शाम को उनकी तबीयत का हाल चाल के बारे में पूछा जा रहा है। विधायक फहीम ने उनके द्वारा किए गए कार्य को लेकर प्रशस्ति पत्र दिया।इस बीच चिकित्सा अधीक्षक डॉक्टर संदीप गुप्ता ने विधायक को डिमांड पत्र दिया। जिसमें मांग की गई कि हार्टबीट नापने, बीपी नापने लिए आधुनिक मशीन तथा बुखार चेक करने की भी आधुनिक मशीन की उपलब्धता विधायक निधि से करा दी जाए। इसके अलावा मास्क, गिलब्स, सैनिटाइजर की भी मांग की गई।



बिलारी सीएचसी के अधीक्षक डॉ संदीप गुप्ता से डिमांड पत्र लेते विधायक मोहम्मद फहीम इरफान।

### ठाकुरद्वारा सीएचसी में रोगियों का हो रहा उपचार

ठाकुरद्वारा। कोरोना संक्रमण से बचाव को लागू किये गए लॉक डाउन के दौरान सीएचसी में ओपीडी बंद होने के बावजूद प्रतिदिन दो दर्जन से अधिक रोगियों को राहत दी जा रही है। रोगियों को अल्प समय के लिए भर्ती भी किया जा रहा है। लॉक डाउन लागू होते ही सीएचसी में ओपीडी बंद कर दी। इसके बाद क्षेत्र के निजी अस्पताल भी बंद हो गए। जिससे क्षेत्र के रोगियों में हडकंप मच गया। परेशान रोगियों ने सीएचसी पहुंचकर डॉक्टरों से गुहार लगायी तो स्वास्थ्य कर्मियों ने उनका परीक्षण का उपचार शुरू कर दिया। चिकित्साधीक्षक डॉ मोहम्मद असलम ने बताया कि ओपीडी नही खोली गयी है, लेकिन गंभीर रोगियों का इलाज किया जा रहा है।

# समाजवादी रसोई/चूल्हा





बिलारी विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा संचालित समाजवादी रसोई/चूल्हे से तैयार पैकेट को बांटते हुये

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण



## दिनांक:-07 अप्रैल 2020

विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने तहसील, थाना, सामुदायिक स्वास्थ्य केन्द्र, आंगनवाड़ी केन्द्र पर अपनी सैलरी से सैनेटाइजर और मास्क का वितरण किया।









**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# मीडिया कवरेज

## पुलिस कर्मियों पर खर्च की 1 माह की तनख्वाह



कर्मचारियों को सेनिटाइजर देते विधायक मो. फहीम

### बिलारी विधायक का सराहनीय कदम

अ.हि.ब्यूरो, बिलारी। लॉकडाउन में बिलारी के सपा विधायक मो. फहीम इरफान जहां एक ओर गरीबों व जरूरतमंदों को खाना एवं राशन मुहैया कराने में दिन-रात जुटे हुए हैं तो वहीं दूसरी ओर उनके द्वारा इस नाजुक वक्त में ड्यूटी को अंजाम दे रहे पुलिस कर्मियों का भी पूरा ख्याल रखा जा रहा है। उन्होंने अपनी एक माह की तनख्वाह पुलिस कर्मियों पर खर्च की है। ड्यूटी पर तैनात पुलिसकर्मियों को उन्होंने सैनिटाइजर का वितरण किया। इसके साथ ही तहसील कर्मचारियों को भी सैनिटाइजर बांटे। कोरोना वायरस के खिलाफ पुलिस, स्वास्थ्य विभाग, सफाई कर्मचारियों की टीम लड़ रही है। इनकी सुरक्षा के लिए सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने अपने एक माह के वेतन तकरीबन सवा लाख रुपए खर्च करके सभी को सैनीटाइजर वितरित किए और सभी का हौसला बढ़ाया। कोतवाली में एसडीएम संजय कुमार मीना, सीएमएस डॉ. संदीप गुप्ता की मौजूदगी में सपा विधायक ने कोतवाली में पुलिस विभाग, स्वास्थ्य विभाग, स्काउट गाइड, पालिका के सफाई कर्मचारियों को सैनीटाइजर वितरित किए। विधायक ने कहा कि इस समय हमारी लड़ाई वैश्विक महामारी कोरोना वायरस से है और हम सब साथ मिलकर इसका खात्मा करेंगे, जिसके लिए हमने सोशल डिस्टेंसिंग का पालन करना होगा। एसडीएम संजय कुमार मीणा ने भी सभी से अपील की कि घरों में रहें समय समय पर अपने हाथ धोते रहें बाहरी व्यक्तियों से न मिले और न ही अपने घर में बुलायें। इस मौके पर कोतवाली प्रभारी गजेंद्र त्यागी, कस्बा इंचार्ज महेश कुमार सिंह, सभासद देवेश शर्मा एड., सभासद चेतन चौधरी के अलावा सभी हल्कों के दरोगा उपस्थित रहे।

...द्वारा विभा पब्लिकेशन प्रा.लि. ए-8 सेक्टर-7, नोएडा यूपी-201301 से मुद्रित एवं 3/133 ललिता पार्क, लक्ष्मी नगर, दिल्ली-92 से प्रकाशित, फोन नं. : 011-22454705, फैक्स नं. : 011-22543209, E-mail

## अधिकारियों और कर्मचारियों को बांटे सैनिटाइजर

बिलारी। कोतवाली में मंगलवार की दोपहर सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने लॉकडाउन का पूरी तरह पालन होने को लेकर अधिकारियों के साथ बैठक की। अनेक अधिकारियों और कर्मचारियों को सैनिटाइजर बांटे। विधायक ने कहा कि राजस्व, पुलिस, स्वास्थ्य, नगरपालिका आदि विभागों के अधिकारी काफी मेहनत से कार्य करते हुए अपनी जिम्मेदारी निभा रहे हैं। लॉकडाउन के दौर में सभी लोग स्वयं अपनी जिम्मेदारी को समझें और साफ सफाई का भी ध्यान रखें। इस दौरान एसडीएम संजय कुमार मीना, चिकित्साधीक्षक डा0 संदीप गुप्ता, चिकित्साधिकारी डा. गौरव कुमार, कोतवाली प्रभारी गजेंद्र त्यागी आदि अधिकारी मौजूद रहे। संवाद



कोतवाली परिसर में सैनिटाइजर बांटते विधायक मोहम्मद फहीम इरफान • जागरण

## विधायक ने स्वास्थ्य कर्मियों को बांटे सैनिटाइजर

जासं, बिलारी : कोरोना वायरस के खिलाफ पुलिस, स्वास्थ्य विभाग, सफाई कर्मचारियों की टीम लड़ रही है। इनकी सुरक्षा के लिए सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने अपने एक माह के वेतन तकरीबन सवा लाख रुपये खर्च करके सभी को सैनिटाइजर वितरित कर हौसला बढ़ाया। कोतवाली में एसडीएम संजय कुमार मीना, सीएमएस डॉक्टर संदीप गुप्ता की मौजूदगी में सपा विधायक ने कोतवाली में पुलिस विभाग, स्वास्थ्य विभाग और स्काउट गाइड, पालिका के सफाई कर्मचारियों को सैनिटाइजर वितरित किए। कहा कि कोरोना का हम सब मिलकर खात्मा करेंगे।

## सपा विधायक फहीम ने प्रशासनिक टीम के अलावा अनेकों को भेंट किया सैनिटाइजर

( उत्तर केसरी ब्यूरो )

बिलारी। नगर के कोतवाली परिसर में सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने अपनी टीम के साथ एसडीएम की उपस्थिति में प्रशासनिक टीम के अलावा अनेकों को सैनिटाइजर भेंट किया और उन्होंने सभी के कार्यों की प्रशंसा की।

मंगलवार को दोपहर के समय सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने कोतवाली पहुंचकर एसडीएम संजय कुमार मीणा और पुलिस क्षेत्राधिकारी महेंद्र कुमार शुक्ला व कोतवाली प्रभारी गजेंद्र त्यागी सहित पूरी प्रशासनिक टीम के अलावा स्काउट गाइड केडेट्स, लेखपाल गण, वालंटियर, कोतवाली स्टाफ आदि को सैनिटाइजर भेंट किया। इस दौरान उन्होंने बोलते हुए कहा कि कोरोनावायरस महामारी विश्व स्तरीय पटल पर अपनी पकड़ बना चुकी है। इससे लड़ने के लिए सैनिटाइजर का भी मुख्य रोल है। इसी को लेकर लॉक डाउन के चलते अपने अपने क्षेत्र में अपने अपने कार्य को पूरी निष्ठा के साथ दायित्व निभा रहें हैं। समस्त स्टाफ धन्यवाद के पात्र हैं, जिन्होंने अपना घर द्वार छोड़कर अपनी ड्यूटी को प्राथमिकता दी। इसी को लेकर सभी के कार्यों की प्रशंसा की। इसके अलावा उन्होंने बताया की उन्होंने अपने 1 महीने के वेतन से समर्थिंग एक हजार सैनिटाइजर का वितरण कराया है। जिससे ऐसे वक्त में अपनी ड्यूटी निभा रहे सभी प्रशासनिक अधिकारी, पुलिस स्टाफ, लेखपाल, स्काउट कैडेट्स कोरोना जंग से जीत सकें। अंत में कहा कि वह अपने सभी प्रयासों से क्षेत्र के सभी लोगों को लॉक डाउन का अनुपालन करने का लगातार आह्वान कर रहे हैं और गरीब व असहाय लोगों तक खाद्य सामग्री उपलब्ध करा रहे हैं। उनका मकसद है कि क्षेत्र का कोई व्यक्ति भूखा ना सो सके। इस दौरान मुख्य रूप से एसडीएम संजय कुमार मीणा, पुलिस क्षेत्राधिकारी महेंद्र कुमार शुक्ला, कोतवाली प्रभारी गजेंद्र त्यागी, उप निरीक्षक नरेंद्र कुमार, कस्बा चौकी इंचार्ज महेश कुमार, उप निरीक्षक तेजेंद्र बालियान, उप निरीक्षक प्रिंस शर्मा, उप निरीक्षक परविंदर कुमार सहित स्काउट कैडेट्स, लेखपाल गण के अलावा जिला सचिव व सभासद देवेश शर्मा, अभिनव चौधरी आदि सहित अन्य को मौजूद रहे।



## राजनीति नहीं एकजुटता दिखाएं : फहीम

अमृत विचार, बिलारी

कोरोना वायरस के खिलाफ पुलिस व स्वास्थ्य विभाग की टीम लड़ रही है। इनकी सुरक्षा को मंगलवार को सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने सभी को सेनेटाइजर वितरित करते हुए उनका उत्साहवर्धन किया।

मंगलवार को एसडीएम संजय कुमार मीणा की मौजूदगी में सपा विधायक ने पुलिसकर्मियो, स्वास्थ्य विभाग की टीम और स्काउट गाइड्स को सेनेटाइजर वितरित किए। विधायक मोहम्मद फहीम ने कहा कि इस समय हमारी लड़ाई वैश्विक महामारी कोरोना वायरस से है।

हम सब साथ मिलकर इसका खात्मा करेंगे। उन्होंने सभी दलों के नेताओं से अपील करते हुए कहा कि यह समय राजनीति करने का नहीं है। यह एकजुटता दिखाने का समय है। कोरोना वायरस के खिलाफ जंग में सरकार का सहयोग करना चाहिए। हर कोई अपने हैसियत के अनुसार जरूरतमंदों की मदद करें। कहा कि हमारा प्रशासन और स्वास्थ्य विभाग की टीम लगातार हर संभव कोशिश कर रही है और लोगों को जागरूक कर रही है।

एसडीएम संजय कुमार मीणा ने सभी से अपील करते हुए कहा कि सभी अपने घरों में रहें और समय-समय पर अपने हाथ धोते रहें। इस मौके पर कोतवाली प्रभारी गर्जेंद्र त्यागी, कस्बा इंचार्ज महेश कुमार सिंह, सभासद देवेश शर्मा एडवोकेट, सभासद चेतन चौधरी आदि मौजूद रहे।




बिलारी कोतवाली मे पुलिसकर्मियों को सेनेटाइजर वितरित करते सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान। • फोटो : अमृत विचार

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण




## दिनांकः-07 अप्रैल 2020

विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने अपनी टीम के साथ मलिन बस्ती में पहुंचकर वहां राशन और दवाई आदि का वितरण किया।








**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण




## दिनांकः-08 अप्रैल 2020

**विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने हनुमान जयंती के उपलक्ष्य में अपनी विधानसभा में खिचड़ी का वितरण करवाया**







**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# मीडिया कवरेज

## सपा विधायक फहीम ने गरीबों को किया खिचड़ी का वितरण

हुकूमत एक्सप्रेस

बिलारी। क्षेत्र के गांव ढकिया नरू स्थित हरीश चौपड़ा के आवास पर हनुमान जयंती के अवसर पर खिचड़ी वितरण का कार्यक्रम किया गया। जिसमें मुख्य अतिथि सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने गरीबों को खिचड़ी का वितरण किया। बुधवार को दोपहर के समय हनुमान जयंती के अवसर पर खिचिड़ी वितरण कार्यक्रम मे मुख्य अतिथि के रुप मे पहुंचे सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने गरीबो को खिचड़ी वितरण किया। इस मौके पर सपा विधायक फहीम इरफान ने बोलते हुए कहा कि गरीबों का विशेष ध्यान रखना अत्यंत जरूरी है जो लोग अपने आसपास के गरीब लोग का ध्यान रखते है तो ईश्वर उनका विशेष ध्यान रखता है। यही नही इसके अलावा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने गरीब व बेसहारा लोगों के घर पहुंच कर उन तक राशन व खाद्य पदार्थ उपलब्ध कराया इस दौरान अनेकों सपा कार्यकर्ता मौजूद रहे।




## सपा विधायक फहीम ने गरीबों को किया खिचड़ी का वितरण

( उत्तर केसरी ब्यूरो )

बिलारी। क्षेत्र के गांव ढकिया नरू स्थित हरीश चोपड़ा के आवास पर हनुमान जयंती के अवसर पर खिचड़ी वितरण का कार्यक्रम किया गया। जिसमें मुख्य अतिथि सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने गरीबों को खिचड़ी का वितरण किया।

बुधवार को दोपहर के समय हनुमान जयंती के अवसर पर सपा कार्यकर्ता हरीश चोपड़ा द्वारा आयोजित खिचड़ी वितरण कार्यक्रम में मुख्य अतिथि के रुप में पहुंचे सपा




विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने गरीबों को खिचड़ी वितरण किया। इस मौके पर सपा विधायक फहीम इरफान ने बोलते हुए कहा कि गरीबों का विशेष ध्यान रखना अत्यंत जरूरी है जो लोग अपने आसपास के गरीब लोग का ध्यान रखते हैं तो ईश्वर उनका विशेष ध्यान रखता है। इस दौरान मुख्य रूप से अभिनव चौधरी, देवेश शर्मा, शिशुपाल यादव, गजेंद्र यादव, अरविंद सिंह जाटव, मोहम्मद यामीन अंसारी, पिंटू चौधरी, टिंकू चौधरी आदि सहित अनेकों सपा कार्यकर्ता मौजूद रहे।




जरूरतमंदों को भोजन वितरित करते सपा विधायक मोहम्मद फहीम। ● फोटो

## सपा विधायक ने गरीब व असहायों को बांटा भोजन

अमृत विचार, बिलारी

कोरोना वायरस के चलते 21 दिन के लिए देश लॉकडाउन है। इससे गरीब और असहायों को काफी परेशानी का सामना करना पड़ रहा है। लॉकडाउन में गरीबों की मदद के लिए नेता और समाजसेवी आगे आए हैं।

बुधवार को सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने ढकिया नरू में गरीबों को भोजन वितरण किया। इस दौरान उन्होंने लोगों से लॉकडाउन का पालन करने की अपील भी की। कहा कि लॉकडाउन का पालन करते हुए घरों में रहें। बिना किसी कार्य के घरों से बाहर न निकलें। इस दौरान हरीश चोपड़ा ,अभिनव चौधरी, अरविंद कुमार आदि मौजूद रहे।

## 30 विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने पेश की हिन्दू मुस्लिम एकता की मिसाल

### देश के लिए अमन चैन की दुआ मांगी



हुकूमत एक्सप्रेस

बिलारी स्थानीय विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा जहां हनुमान जयन्ती के मौके पर समाजवादी सामाजिक चूल्हे पर स्वयं मौके पर रह कर खिचड़ी बनवाकर सामूहिक रुप से वितरण कराया गया ! विधाक द्वारा वहीं शबे बारात के मौके पर समाजवादी सामाजिक चूल्हे पर ही हलुवा पूरी बनवाकर सामूहिक रुप वितरण कराया गया ! समाजवादी पार्टी के द्वारा लाकडाउन के चलते प्रतिदिन समाजवादी चूल्हे पर भोजन बनवाकर गरीबो एवं जरुरतमंदो में बंटवाया जा रहा है ! इस अवसर पर विधाक ने कहा कि इस वैश्विक महामारी के. समय मे हम सबको राजनीतिक मतभेद भुलाकर सम्पूर्ण मानव जाति की भलाई के लिये एकजुट होकर काम करना है ! हमारा एकमात्र उद्देश्य इस महामारी पर काबू पाना है ! इसलिये सरकार का सहयोग करें एवं नियम कानून का सख्ती से पालन करें और सभी निदेशों का पालन करें ! इस अवसर पर मौहम्मद उस्मान, हरीश चोपड़ा, देवेश शर्मा, रिंकू सिह, सहित अनेक लोग मौजूद रहे ! इस मौके पर ?ाष्ट्रीय ग्राम प्रधान संगठन के संरक्षक मौहम्मद उस्मान,मौं अनस ,मौ हसनैन, विक्रांत कुमार , वैभव अग्रवाल, समीर अग्रवाल, देवेश शर्मा, अनीस, मोहसिन, आदि सहित अनेक लोग मौजूद रहे ! "हवा हो रही जहरीली बीमारी हो रही नखरीली "अमन" से हाथ बढ़ाना मिलकर बन जाओ सब हमजोली ""

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण



## दिनांक:-08 अप्रैल 2020

विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने थाना कुन्दरकी और मैनाठेर अपनी सैलरी से सैनेटाइजर और मास्क का वितरण किया।







**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# मीडिया कवरेज



## विधायक ने कुंदरकी पुलिस को बांटे मास्क

(खुलासा संवाददाता)

**कुन्दरकी।** नगर की बैंको में जनधन योजना के द्वारा आ रही धनराशि को निकालने आई महिलाओं व पुरुषो को कुन्दरकी पुलिस ने पमास्क बांटे। उन्होंने महिलाओं को एक मीटर दूरी से खड़े होने की सलाह देते हुये कोरोना वायरस से बचने के लिये जागरूक किया।कोरोना वायरस के खतरे को देखते हुए पूरा देश 14 अप्रैल तक लक्ष्वक डाउन है। लक्ष्वक डाउन को सफल बनाने के लिए पुलिस पूरी सख्ती बरत रही है। वहीं इन सब के बीच कुन्दरकी पुलिस का मानवीय चेहरा भी देखने को मिला है कुन्दरकी थानाध्यक्ष प्रेमपाल सिंह चोकी इंचार्ज अमर पाल ने जरूरतमंद लोगों को मास्क बाटे। उधर बिलारी विध ायक फहीम इरफान ने कुंदरकी थाना परिसर में पुलिस कर्मियों व थानाध्यक्ष प्रेमपाल सिंह को मास्क व सेंनिटाइजर भेंट किए विधायक फहीम इरफान ने कहा कि जिस प्रकार पुलिस अपनी जान जोखिम में डाल कर जनता कि सेवा में लगी है।वह प्रशंसनीय है और उसकी जितनी भी सहारना की जाए वह कम ही कम है इस मौके पर आईटीएम ट्रस्ट के चेयरमैन हाजी शरीफउद्दीन पाशा बिलारी विधायक प्रतिनिधि मोहम्मद हस्सान फैजी, हाजी भूरे वैभव गुप्ता आसिफ इकबाल एडवोकेट आदि उपस्थित थे। उधर नगर पंचायत कुंदरकी द्वारा क्षेत्र में विशेष सफाई अभियान चलाकर नगर को स्वच्छ बनाए रखने के लिए नगर पंचायत अध्यक्ष की ओर से विशेष सफाई की जा रही है जबकि कोरोनावायरस के चलते नगर में सैनिटाइजर का छिड़काव भी कराया जा रहा है। जबकि सफाई कर्मी नगर में रात दिन सफाई के प्रति अपना दायित्व के साथ नगर को स्वच्छ रखने में पूर्ण योगदान कर रहे हैं इस दौरान नगर पंचायत अध्यक्ष पति मेहंदी हसन ने बताया कि नगर में विशेष सफाई का कार्य चल रहा है जिसमें सभी नगर वासी साफ सफाई में विशेष योगदान दें नगर व मोहल्लों को स्वच्छ रखे।



बिलारी में सेनिटाइजर का वितरण करते विधायक मोहम्मद फहीम।

## विधायक ने एक महीने की तनख्वाह से खरीदे सेनिटाइजर

बिलारी। क्षेत्रीय सपा विधायक मोहम्मद फहीम ने अपनी एक महीने की तनख्वाह से पांच सौ सेनिटाइजर खरीद कर पुलिसकर्मियों, डॉक्टर, समाजसेवी को बांटा। मंगलवार को सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने ड्यूटी पर तैनात पुलिसकर्मियों को सैनिटाइजर का वितरण किया। इसके बाद तहसील में भी सभी कर्मचारियों को सेनिटाइजर बांटा। डाक्टर टीम के अलावा तहसील व थाने के स्टाफ को भी सैनिटाइजर का वितरण किया। इसके अलावा ऐसे लोग जो समाज सेवा में लग कर लोगों को भोजन आदि उपलब्ध करा रहे हैं। उनके पास पहुंचकर उन्हें भी सैनिटाइजर का वितरण किया। विधायक मोहम्मद फहीम ने बताया कि सैनिटाइजर खरीदने का विचार मन में इसलिए आया कि भारी तादाद में पुलिसकर्मी, डॉक्टर, पत्रकार आदि लोगों की सेवा में लगे हुए हैं। कोरोनावायरस से बचने के लिए हाथ को सैनिटाइज करना जरूरी है लिहाजा उनके लिए इस तरह की पहल की गई है। इसके अलावा राशन गल्ले आदि से भी लोगों की सहायता की जा रही है।

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण



## दिनांक:-09 अप्रैल 2020

विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने शबे बारात के अवसर पर अपनी विधानसभा में हलुआ का वितरण करवाया







**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# मीडिया कवरेज

## बिलारी में लोगों को बांटा हलवा, सामग्री भी दी

**जासं, बिलारी :** दारुल उलूम गौसे आजम अंसारियान बिलारी में शब-ए-बरात के मौके पर कोरोना वायरस के खात्मे को विशेष दुआ की गई। इसके अलावा कमजोर तबके के लोगों को हलुआ बनाने के लिए कच्चा सामान भी दिया गया। मदरसे के नाजिमे आला मौलाना सैयद उल कादरी ने कहा कि मदरसे की जानिब से पहले भी गरीबों को खाने का सामान बांटा जा चुका है। इस त्योहार पर अल्लाह ताला खासकर दुआओं को कुबूल फरमाता है इसलिए हम खासतौर पर कोरोना वायरस के खात्मे के लिए दुआ कर रहे हैं।



शब-ए-बरात पर हलवा बांटते विधायक मुहम्मद फहीम इरफान • जागरण

इस दौरान जमील अहमद मसूदी, डॉ गुच्छन मसूदी, मोहम्मद सलमान, जाने आलम आदि शामिल रहे।

अमर उजाला

## रसोई से विशेष दुआ के बाद बांटा गया हलवा

बिलारी। समाजवादी पार्टी की रसोई से बृहस्पतिवार को शब ए बरात का त्यौहार होने की वजह से अनेक गरीब परिवारों में हलवा बांटा गया। इस रसोई में हलवा बनाने में बिलारी के सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान, सपा के जिला उपाध्यक्ष हाजी मोहम्मद उस्मान, विधायक प्रतिनिधि मोहम्मद हसन उर्फ फैजी का विशेष सहयोग रहा। हलवा तैयार होने के बाद उस प शब ए बरात के उपलक्ष्य में फातिहा लगाई गई। बाद में सपा की टीम के स्वयं सेवकों ने अनेक गरीब परिवारों के घरों में जाकर विशेष पकवान हलवा बांटा। समाजसेवी रघुराज सिंह यादव ने घरों में जाकर खाद्यान्न सामग्री बांटने वाले स्वयं सेवकों की हौसला अफजाई की। संवाद

## एसडीएम और बीडीओ ने किया रसोई का निरीक्षण

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण



## दिनांकः-10 अप्रैल 2020

विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने बिजलीघर पहुंचकर वहां विद्युत उपकरणों का निरीक्षण किया, साथ ही वहां मौजूद कर्मचारी और अधिकारियों को मास्क, सैनेटाइजर और खाने के पैकेट का वितरण किया







**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# मीडिया कवरेज



बिजली कर्मियों को सैनिटाइजर बांटते विधायक मु. फहीम इरफान● जागरण

## बिजली कर्मियों को बांटा सैनिटाइजर व भोजन

**जासं, बिलारी :** विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने बिजलीघर जाकर विद्युत कर्मियों को सैनिटाइजर और भोजन वितरित किया। विधायक ने इस संकटकाल में विद्युतापूर्ति सुचारू बनाये रखने पर बिजली अधिकारी, कर्मचारियों का हौसला बढ़ाया। कोरोना से जंग लड़ रहे डाक्टर, पुलिस, प्रशासन, संचार, विद्युत स्टाफ का सम्मान व सहयोग करें।



बिजली घर पर कर्मचारियों को सेनिटाइजर बांटते विधायक मोहम्मद फहीम।

## बिलारी में विधायक ने बिजली कर्मियों को बांटा सेनिटाइजर

**बिलारी | हिन्दुस्तान संवाद**

क्षेत्रीय सपा विधायक मोहम्मद फहीम ने बिजली विभाग में पहुंचकर बिजली कर्मियों को सैनिटाइजर का वितरण किया। इस दौरान उनका उत्साहवर्धन भी किया। शुक्रवार को सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान बिलारी के स्टेशन रोड स्थित बिजली घर पर पहुंचे।

जहां उन्होंने सभी बिजली कर्मियों को बुलवाकर उन्हें सैनिटाइजर का वितरण किया। इस मौके पर उन्होंने कहा कि बिजली कर्मी विषम परिस्थितियों में हमारे लिए लगातार काम कर रहे हैं। इस लॉक डाउन की स्थिति में लगातार बिजली मुहैया कराने का काम बिजली कर्मियों द्वारा किया जा रहा है और फाल्टों को जल्दी ठीक किया जा रहा है। जो वाकई में ही काबिले तारीफ है। उन्होंने कहा कि वह उनकी मानदेय आदि संबंधित समस्याओं को विधानसभा में रखेंगे। किसी प्रकार की कोई समस्या आने नहीं दी जाएगी।

### ठाकुरद्वारा में बांटे मास्क

ठाकुरद्वारा। बाल विकास परियोजना अधिकारी अनीता कश्यप के आदेश पर आंगनवाड़ी कार्यकत्रियों ने घर पर ही मास्क तैयार कर घर-घर पहुंचाना शुरू कर दिया है। इससे लोगों को काफी सुविधा महसूस हो रही है। डीएम राकेश कुमार सिंह ने घरों से निकलने पर मास्क ना पहने होने पर अपराध घोषित कर दिया है। इसी लेकर बाल विकास परियोजना अधिकारी अनीता कश्यप ने आंगनबाड़ी कार्यकत्री को मास्क तैयार कर घर घर वितरण करने के आदेश जारी कर दिए थे।

## विद्युत कर्मचारियों को बांटे सेनेटाइजर



विद्युत कर्मचारियों को सेनेटाइजर वितरित करते सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान।

**अमृत विचार, बिलारी**

सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने विद्युत कर्मचारियों की हौसला अफजाई की और उन्हें सेनेटाइजर वितरित किए। इस दौरान उन्होंने कहा कि विद्युत कर्मचारी भी लॉकडाउन का पालन कराने में अहम भूमिका निभा रहे हैं। कहा कि वह इस महामारी के समय में उनके साथ हैं और हर संभव मदद करेंगे। इस मौके पर राजकुमार, अरविंद कुमार सहित विद्युत कर्मचारी मौजूद रहे।

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण



## दिनांक:-11 अप्रैल 2020

विधायक मौहम्मद इरफान ने 101 गांव का निरीक्षण कर 1400 लोगों को क्वाराइंटिन कराया जो बाहर से बिलारी विधानसभा के गांवों में आये थे। साथ ही विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने एसडीएम से मिलकर जन समस्याएं भी बताई।






**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# मीडिया कवरेज

## 101 गांवों में 1400 को किया होम क्वारंटीन

**बिलारी।** अब तक क्षेत्र के 101 गांवों के 1400 लोगों को स्वास्थ्य विभाग द्वारा होम क्वारंटीन किया गया है। सामुदायिक स्वास्थ्य केंद्र बिलारी से मिली जानकारी के मुताबिक जिन जिन ग्रामों से यह सूचना मिली कि वहां बाहरी प्रांतों के लोग आए हैं। वहां स्वास्थ्य विभाग की टीम ने जांच की और बाहर से आने वालों को चिन्हित किया। चिकित्साधीक्षक डा0 संदीप गुप्ता के मुताबिक 101 ग्रामों में 1400 ऐसे लोग चिन्हित किए गए जो लॉकडाउन के दौरान बाहरी प्रांतों से यहां आए हैं। ऐसे सभी के घरों पर नोटिस चस्पा कर उन्हें होम क्वारंटीन कर दिया गया। यह हिदायत भी दी गई कि वह घरों से न निकलें। सीएचसी के कॉल सेंटर प्रभारी डा0 शाहनवाज इन होम क्वारंटीन चिन्हित लोगों से लगातार दूरभाष पर वार्ता कर उनके स्वास्थ्य की जानकारी ले रहे हैं। चिकित्साधीक्षक के मुताबिक होम क्वारंटीन किए गए सभी लोग अभी तक स्वस्थ हैं।



## एसडीएम से मिलकर बताईं जन समस्याएं

**बिलारी।** विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने शनिवार की दोपहर एसडीएम संजय कुमार मीना से मिलकर लॉकडाउन के दौरान क्षेत्रीय जनता के सामने आ रहीं समस्याएं बताईं। विधायक ने एसडीएम से कहा कि इस माह द्वितीय चरण में सभी राशन कार्डधारकों को निशुल्क राशन वितरण की जो तैयारी है उसके तहत जिन ग्राम पंचायतों की राशन की दुकानें पड़ोसी कोटेदारों से संबद्ध हैं उन कोटेदारों को संबंधित ग्रामों में भेजकर खाद्यान्न बंटवाया जाए।

# समाजवादी रसोई/चूल्हा





**बिलारी विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा संचालित समाजवादी रसोई/चूल्हे से तैयार पैकेट को बांटते हुये**

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण




## दिनांकः-12 अप्रैल 2020

विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने एसडीएम बिलारी से वार्ता करकें किसानों की समस्या को देखते हुये कृषि यंत्र एवं खाद की दुकाने सोशल डिस्टेसिंग के साथ खुलवाई।






हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव

# मीडिया कवरेज

## सपा विधायक फहीम ने समस्याओं को लेकर एसडीएम से की चर्चा

(उत्तर केसरी ब्यूरो)

**बिलारी।** विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने एसडीएम संजय कुमार मीणा से समस्या को लेकर



चर्चा की और उनके निस्तारण को लेकर विस्तार पूर्वक वार्ता की।

शनिवार को सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने एसडीएम संजय कुमार मीणा से अनेक विषय पर चर्चा की। जिनमें किसानों की समस्या थी कि गेहूं आदि की फसलें तैयार हैं। जिन को काटकर अनाज अपने घर में लाना है। इसके अलावा कृषि संबंधित यंत्र की आवाजाही पर कोई रोक नहीं है। इसके न रोकने के आदेश जिलाधिकारी ने पारित कर दिए हैं। इसके अलावा विधायक फहीम ने अपने दोनों कॉलेज को क्वॉरेंटाइन सेंटर बनाने का प्रस्ताव रख दिया है और बाहर से आने वाले लोगों की व्यवस्था के लिए अपने दोनों कॉलेज का प्रांगण पेश कर दिया। क्षेत्र में लगभग 2843 लोग बाहर से आए थे। जिनकी रिपोर्ट ली गई तो वह सभी स्वस्थ पाए गए। इसका श्रेय दोनों ने एक दूसरे को जागरूक करके करना बताया। सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने एसडीएम से कहा कि किसानों ... तरह की आव... नहीं है। डीएम... की प्रशंसा की... विषयों पर वि...

## कृषि कार्य वालों के लिए पास जरूरी नहीं

बिलारी | हिन्दुस्तान संवाद

जिले के लिए जिला अधिकारी राकेश कुमार ने नए आदेश जारी किए हैं। जिसमें किसानों से संबंधित कई वस्तुओं पर छूट दी गई है। इसके अलावा स्पेयर पार्ट्स, सर्विस सेंटर, कृषि उपकरण की दुकानों को कृषकों की सुविधा अनुसार कस्बे में खोलने की अनुमति भी दी गई है।

इन सभी को लेकर विधायक मोहम्मद फहीम ने एसडीएम संजय कुमार मीणा से वार्ता की। कहा कि किसानों की किसी भी कार्य के लिए पास की आवश्यकता को समाप्त किया जाए। जिलाधिकारी राकेश कुमार के नए

**राहत**

- स्पेयर पार्ट्स के अलावा सर्विस सेंटर की दुकानें भी खुलेंगी
- किसानों व श्रमिकों को छूट के लिए एसडीएम से की वार्ता

आदेश के मुताबिक कृषि उर्वरक, बीज व रसायन की दुकानें खुलेगी। इसके अलावा इस समय रबी फसल की कटाई का काम चल रहा है। जिसके चलते गेहूं की कटाई, कृषि कार्य के लिए उर्वरक, बीज, कृषि रसायन की दुकानें खुलेगी। सड़क पर उर्वरक आपूर्ति जारी रहेगी। रबी फसल की कटाई के लिए कंबाइन मशीन, हार्वेस्टर को जनपद व अंतर्जनपदीय स्थानों पर जाने की अनुमति मिलेगी। जबकि अंतर्जनपदीय जाने पर उन्हें पास जारी होगा। श्रमिक कहीं पर भी कार्य कर सकेंगे।

कृषि से संबंधित उपकरण की दुकान, सर्विस सेंटर, स्पेयर पार्ट्स की दुकानों को सुविधाओं के लिए कस्बे में खोलने की अनुमति है। इसके साथ ही भारी वाहन ट्रक ढुलाई में प्रयुक्त छोटे वाहनों की मरम्मत के लिए हाईवे पर पेट्रोल पंप के पास दुकानें खुली रहेंगी। बिना पास के ही कटाई एवं मढ़ाई का कार्य होगा, लेकिन सोशल डिस्टेंसिंग का पालन होना जरूरी है।

## अब कृषि कार्य करने वालों को किसी पास की जरूरत नहीं : फहीम

### विधायक ने एसडीएम से की वार्ता

(वारिस पाशा)

**बिलारी।** जिले के लिए जिला अधिकारी राकेश कुमार ने नए आदेश जारी किए हैं। जिसमें किसानों से संबंधित कई वस्तुओं पर छूट दी गई है। इसके अलावा स्पेयर पार्ट्स, सर्विस सेंटर, कृषि उपकरण की दुकानों को कृषकों की सुविधा अनुसार कस्बे में खोलने की अनुमति भी दी गई है। इन सभी को लेकर विधायक मोहम्मद फहीम ने एसडीएम संजय कुमार मीणा से वार्ता की। कहा कि किसानों को किसी भी कार्य के लिए पास की आवश्यकता को समाप्त किया जाए।

जिलाधिकारी राकेश कुमार के नए आदेश के मुताबिक कृषि उर्वरक, बीज व रसायन की दुकानें खुलेगी। इसके अलावा इस समय रबी फसल की कटाई का काम चल रहा है। जिसके चलते गेहूं की कटाई, कृषि कार्य के लिए



उर्वरक, बीज, कृषि रसायन की दुकानें खुलेगी। सड़क पर उर्वरक आपूर्ति जारी रहेगी। इसके साथ ही छूट दी गई है कि रेलवे रेक द्वारा उर्वरक आपूर्ति को श्रमिक भी आवश्यकतानुसार अनुमति मिलने पर कार्य करेंगे। वहीं रबी फसल की कटाई के लिए कंबाइन मशीन, हार्वेस्टर व चालक को जनपद व अंतर्जनपदीय स्थानों पर जाने की अनुमति मिलेगी। जबकि अंतर्जनपदीय जाने पर उन्हें पास जारी होगा। श्रमिक कहीं पर भी कार्य कर सकेंगे। कृषि से संबंधित उपकरण की दुकान, सर्विस सेंटर, स्पेयर पार्ट्स की दुकानों को सुविधाओं के लिए कस्बे में खोलने की अनुमति है। इसके साथ ही भारी वाहन ट्रक ढुलाई में प्रयुक्त छोटे वाहनों की मरम्मत के लिए हाईवे पर पेट्रोल पंप के पास दुकानें खुली रहेंगी। बिना पास के ही कटाई एवं मढ़ाई का कार्य होगा। लेकिन सोशल डिस्टेंसिंग का पालन होना जरूरी है।

अन्य जनपद से स्पेयर पार्ट्स लाने सर्विस सेंटर जाने मरम्मत कराने के लिए किसानों को पास जिला प्रशासन से जारी होगा। इसी को लेकर विधायक मोहम्मद फहीम ने एसडीएम संजय कुमार मीणा से वार्ता की जिसमें विधायक ने कहा कि किसानों को किसी भी पास की आवश्यकता ना हो। किसान कहीं पर भी आ जा सके। ऐसी व्यवस्था कराई जाए। इसके अलावा राशन की दुकानों को लेकर कहा कि जो राशन की दुकानें अटैच हैं। लिहाजा उन दुकानदारों को आदेशित किया जाए कि वह संबंधित गांव में पहुंचकर ही राशन का वितरण करें,ताकि किसानों व मजदूरों को परेशानी ना हो। इसके अलावा भी किसानों से संबंधित वार्ता की। इस पर एसडीएम बिलारी ने आश्वासन दिया।

...ा गिरफ्तार | अवैध शराब बेच रहे आरोपी को पीआरवी... | कोरोना संदिग्धों की हुई थर्मल स्क्रीनिंग

# समाजवादी रसोई/चूल्हा




बिलारी विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा संचालित समाजवादी रसोई/चूल्हे से तैयार पैकेट को बांटते हुये

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यो का प्रतिदिन विवरण

## दिनांक:-13 अप्रैल 2020

विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने वीडियो कान्फ्रेंस के माध्यम से घर पर रहकर ही सभी क्षेत्रवासियों से घर पर ही रहने, जरूरत होने पर ही बाहर निकलने के साथ ही वैसाखी पर्व की शुभकामनाएं दी।





हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव

# समाजवादी रसोई/चूल्हा




**बिलारी विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा संचालित समाजवादी रसोई/चूल्हे से तैयार पैकेट को बांटते हुये**

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण



## दिनांकः-14 अप्रैल 2020

विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने अम्बेडकर जयंती के अवसर पर मास्कों का वितरण किया, साथ ही समाजवादी कार्यकर्ताओं से जलवाई मोमबत्तियां







**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# मीडिया कवरेज



## विधायक फहीम ने अंबेडकर जयंती के दौरान प्रतिमा पर किया माल्यार्पण

### विधायक ने अंबेडकर की 129 वी जयंती को मास्क डे के रूप में मनाया

(उत्तर केसरी ब्यूरो)

**बिलारी।** नगर के अंबेडकर पार्क स्थित प्रतिमा पर डॉक्टर भीमराव अंबेडकर की जयंती के अवसर पर सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने माल्यार्पण किया और अंबेडकर जयंती को मास्क डे के रूप में मनाया। इस मौके पर उन्होंने अनेकों सम्मानित किया।



मंगलवार को विधि निर्माता डॉक्टर भीमराव अंबेडकर की 129 वी जयंती के अवसर पर सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने प्रतिमा पर माल्यार्पण किया और मौजूद अनेकों लोगों को मास्क वितरण कर अंबेडकर जयंती को मास्क डे के रूप में मनाया। सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने विधि निर्माता डॉक्टर भीमराव अंबेडकर के जीवन आदर्शों पर चलने का आह्वान किया। उन्होंने डॉ भीमराव अंबेडकर के जीवन के संघर्षों की प्रशंसा करते हुए कहा कि भारत संविधान की वजह से ही विश्व का सबसे मजबूत लोकतंत्र है। इसके अलावा उन्होंने कहा कि 15 अप्रैल से विधानसभा क्षेत्र के सभी राशन विक्रेताओं के यहां निशुल्क गल्ला मिलेगा जोकि 5 किलो प्रति यूनिट की दर से बटेगा। विधायक निधि से 26 लाख रुपये देकर निशुल्क वितरण कराने की व्यवस्था की गई है। कहा कि क्षेत्र के पात्र गृहस्थियों में परेशानी का सामना ना हो। इसी के चलते यह सुविधा उपलब्ध कराई गई। इस मौके पर सीडीपीओ ने आंगनबाड़ी कार्यकत्रियों द्वारा निर्मित मास्क विधायक फहीम को भेंट किए। विधायक फहीम ने सीडीपीओ सुरेंद्र पाल सिंह के अलावा अनेक लोगों को सम्मानित किया। इस दौरान मुख्य रूप से इश्तियाक सैफी अकरम सैफी अरविंद जाटव टिंकू यादव चीकू यादव बासिक अंसारी आदि सहित सपा कार्यकर्ता मौजूद रहे।

## सपा विधायक फहीम ने अंबेडकर जयंती के उपलक्ष में किया माल्यार्पण

### मास्क डे के रूप में मनाई गई डॉ भीमराव अंबेडकर जयंती

हुकूमत एक्सप्रेस

बिलारी। नगर के अंबेडकर पार्क स्थित डॉक्टर भीमराव अंबेडकर की जयंती के अवसर पर सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने माल्यार्पण किया और अंबेडकर जयंती को मास्क डे के रूप में मनाया। इस मौके पर उन्होंने अनेकों ऐसे कर्मियों को सम्मानित किया जो ऐसी वैश्विक महामारी के समय देश हित में कार्यरत है। मंगलवार को विधि निमार्ता डॉक्टर भीमराव अंबेडकर की 129 वी जयंती के अवसर पर सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने प्रतिमा पर माल्यार्पण किया और मौजूद अनेकों लोगों को मास्क वितरण कर अंबेडकर जयंती को मास्क डे के रूप में मनाया। सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने विधि निमार्ता डॉक्टर भीमराव अंबेडकर के जीवन आदर्शों पर चलने का आह्वान किया। उन्होंने डॉ भीमराव अंबेडकर के जीवन के संघर्षों की प्रशंसा करते हुए कहा कि भारत संविधान की वजह से ही विश्व का सबसे मजबूत



लोकतंत्र है। इस मौके पर उन्होंने सीडीपीओ सुरेंद्र पाल सिंह के अलावा अनेक लोगों को सम्मानित किया। यहां उपस्थित सीडीपीओ सुरेंद्र पाल 30 विधायक मोहम्मद फहीम से आग्रह किया यदि हमें कुछ कपड़ा मिल जाए तब हम अपनी आंगनवाड़ी कार्यकत्रियों द्वारा और भी बड़ी मात्रा में मास निर्मित करा पाएगी इस पर सपा विधायक मोहम्मद फहीम की सीडीपीओ को तुरंत ही कपड़ा देते हुए कहा कि जितने भी कपड़े की और आवश्यकता पड़े वह तुरंत मेरे पास आ जाएं मैं तुरंत ही उन्हें कपड़ा उपलब्ध कराऊंगा। और साथ ही सभी को लॉक डाउन का पालन करने व सोशल डिस्टेंसिंग बनाए रखें की भी अपील करी। इस दौरान सीडीपीओ, मुजस्सिम कमाल अरविंद जाटव,इनतयाज सैफी , एवं अन्य के समाजवादी कार्यकर्ता वाह समाजसेवी मौजूद रहे।

## सपा विधायक ने आंबेडकर पार्क में बांटे मास्क

**बिलारी।** आंबेडकर जयंती के मौके पर सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने डा. आंबेडकर पार्क में पहुंचकर जरूरतमंदों को मास्क बांटे। बाल विकास परियोजना अधिकारी सुरेंद्र कुमार सिंह वो मास्क लेकर कार्यक्रम में पहुंचे जो आंगनबाड़ी वर्कर द्वारा तैयार किए गए थे। विधायक ने डा. भीमराव आंबेडकर के जीवन पर प्रकाश डाला। उन्होंने आंबेडकर जयंती पर सभी को सामाजिक दूरी बनाए रखने और लॉकडाउन का पालन करने का संकल्प दिलाया।

## विभिन्न स्थानों पर मनाया गया बाबा साहेब का जन्मदिन

**बिलारी, जासं :** सहसपुर में ग्राम प्रधान संतोष कुमारी के कार्यालय पर बाबा साहेब का जन्म दिन केक काटकर मनाया गया। इस दौरान उनके बताए मार्ग पर चलने का संकल्प दोहराया। ब्लाक प्रमुख डॉ. अनामिका यादव के प्रतिनिधि नीलेश यादव, ललित चौधरी, कल्याण सिंह, डॉ चरन सिंह, सुबोध गुप्ता, केके गुप्ता, डॉ धर्मवीर सिंह यादव आदि थे। विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने चौदह अप्रैल को मास्क डे के रूप में मनाया। भाजपा महिला मोर्चा की नगराध्यक्ष विनीता रस्तोगी, महामंत्री गायत्री कोहली ने फूलमाला अर्पण करके बाबा साहेब को नमन किया। अखिल भारतीय विद्यार्थी परिषद के जिला सह संयोजक जीतू शर्मा के यहां डॉ आंबेडकर जयंती मनाई गई। क्षत्रिय समाज ने बाबा साहेब की जयंती मनाई उनके चित्र पर पुष्प अर्पित कर उनके द्वारा किए गए कार्यो पर प्रकाश डाला। विजेंद्र सिंह चौहान, पंकज चौहान, दुष्यंत चौहान, मुनेंद्र ,जय चौहान आदि शामिल रहे। आंबेडकर युवक संघ ने आंबेडकर पार्क में बाबा साहेब की जयंती मनाई। केके नवल, राम अवतार सिंह, पृथ्वी सिंह आजाद, डॉ जगत सिंह, बादाम सिंह सागर, डॉ कुंवर आदि शामिल रहे।

आंबेडकर जयंती

अल्पसंख्यकों के साथ-साथ सर्व

अवसर पर जिला पंचायत सदस्य पति

# समाजवादी रसोई/चूल्हा





**बिलारी विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा संचालित समाजवादी रसोई/चूल्हे से तैयार पैकेट को बांटते हुये**

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण




## दिनांकः-15 अप्रैल 2020

विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने एंटी कोरोना टास्क फोर्स के सभी कैडेटस को अपने कार्यालय पर बुलाकर उनके कार्य को हौसला अफजाई करते हुये सैनेटाइजर का वितरण किया।






**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# समाजवादी रसोई/चूल्हा




बिलारी विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा संचालित समाजवादी रसोई/चूल्हे से पैकेट को तैयार करते हुये

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण



## दिनांकः-16 अप्रैल 2020

**विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने क्षेत्रवासियों से की डाक्टर और पुलिसकर्मियों को सम्मान करने की अपील, बोले यही असली कोरोना योद्धा, डॉक्टरों पर हमला की निन्दा की, तबियत खराब होने पर कराये जांच**



**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# मीडिया कवरेज

## चिकित्सकों और पुलिस पर हमला निंदनीय

**लोग बोले**

ठाकुरद्वारा | हिन्दुस्तान संवाद

जिला मुख्यालय पर बुधवार को चिकित्सक और स्वास्थ्य कर्मियों पर हमले की चारों ओर कड़ी निंदा हो रही है। भाजपा जिला अध्यक्ष राजपाल सिंह चौहान ने कहा कि कोरोना योद्धाओं पर हमले की घटना बेहद निंदनीय है।

हमले के आरोपियों के खिलाफ कड़ी कार्रवाई करनी चाहिए। भाजयुमो जिला उपाध्यक्ष गौरव वर्मा ने कहा कि कोरोना वारियर्स पर हमले के आरोपियों पर कड़ी कार्रवाई हो। जिससे दुबारा कोई ऐसा साहस न कर सके। शिक्षिका जन्नत जहां ने कहा कि जो लोग जीवन बचाने आ रहे हैं। उन पर कायराना हमला करना शर्मनाक है। ग्रहणी प्रियांशु ने कहा कि चिकित्सक और पैरामेडिकल स्टाफ पर हमले के खिलाफ कड़े कदम उठाने चाहिए। समाज सेविका नाहिद अख्तर ने कहा कि मुस्लिम समाज पहले ही काफी बदनाम हो चुका है। मुस्लिम धर्मगुरुओं को ऐसी घटनाओं की पुनरावृत्ति रोकने को आगे आना चाहिए। भगवंत सिंह ग्रुप ऑफ एजुकेशन के डायरेक्टर डॉ. बलराम सिंह ने कहा कि मुरादाबाद के नवाब पुरा की घटना शर्मनाक है। सभ्य समाज में ऐसी घटनाओं की आशा नहीं की जाती है।

### हमला करने वालों पर हो सख्त कार्रवाई : फहीम

बिलारी। क्षेत्रीय सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने कहा है कि मुरादाबाद में चिकित्सा कर्मियों व पुलिसकर्मियों पर हमला करने वालों के विरुद्ध सख्त से सख्त कार्यवाही की जाए। ऐसे लोग समाज के दुश्मन हैं। इसको लेकर उन्होंने नगर में घूम कर जगह-जगह सभाएं करके सोशल डिस्टेंसिंग का पालन करके लोगों को समझाया कि कोरोना एक महामारी है लिहाजा हम सभी के लिए जरूरी है कि सरकार द्वारा दिए गए निर्देशों का पालन करें। पुलिस व चिकित्सा कर्मी हम सभी के हित के लिए प्रयास कर रहे हैं। लोगों से कहा कि कोरोना वायरस के दूसरे के स्पर्श से, छींकने से, खांसने से फैलता है। यह छूत की बीमारी है इसलिए इसे महामारी घोषित किया है लिहाजा देश में एकजुट होकर इस बीमारी से लड़ना होगा।

### डॉक्टर-पुलिस पर हमला शर्मनाक

कुन्दरकी। नगर के भाजपा मंडल महामंत्री अनमोल भारद्वाज ने कहा कि कोरोना संक्रमण एक महामारी का रूप ले चुका है। केंद्र एवं प्रदेश सरकार लोगों को संक्रमण से बचाने के लिए हर संभव प्रयास कर रही है। इसके बावजूद कुछ लोग इसकी गंभीरता को नहीं समझ रहे हैं। मुरादाबाद में पुलिस और स्वास्थ्य कर्मियों पर हमला करना इसी लापरवाही को दर्शाता है। यह बहुत निंदनीय घटना है। उन्होंने सभी लोगों से धैर्य के साथ इस महामारी का सामना करने की अपील की। साथ ही केंद्र व प्रदेश सरकार की कार्रवाई में सहयोग का आह्वान किया है।

## डाक्टरों का सम्मान करने को लेकर बिलारी विधायक ने की अपील

बिलारी (ब्रि.टा.)। विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने क्षेत्र के अनेक स्थानों पर लोगों को जागरूक करते हुए उनसे कोरोना के खात्मे की जंग लड़ रहे डाक्टरों का सम्मान करने की अपील की। उन्होंने कहा कि डाक्टर अपना जीवन दांव पर लगाकर आपकी जान बचा रहे हैं। इसी तरह हमें उन सभी लोगों का खासतौर पर जैसे पुलिस अधिकारी गण, सफाई कर्मचारीगण, सामाजिक संगठन आदि को सपोर्ट करना चाहिए।

उन्होंने कहा कि हम लोग धर्म के आधार पर किसी का सपोर्ट नहीं करते, जो भी डाक्टर, स्वास्थ्य कर्मी, पुलिस अधिकारी, सामाजिक संगठन के साथ गलत व्यवहार करते हैं, उन सभी को ऐसी सजा मिले जिसे आगे किसी भी समाज के द्वारा इसकी पुनरावृत्ति करने का साहस न करे। उन्होंने कहा कि करोना वायरस एक दूसरे के स्पर्श से छींकने से, खांसने से फैलता है। यह छूत की बीमारी है। इसलिए इसे महामारी घोषित किया गया है। देश के सभी नागरिकों को खासतौर पर बिलारी विधानसभा में सभी लोग सहयोग कर रहे हैं और आगे भी इस महामारी से लड़ने के लिए देश हित में जनहित में इस बीमारी को एकजुट होकर लड़ेंगे। इस मौके पर अशरफसलमानी, इस्लाम अंसारी, डॉक्टर इस्लाम, हाफिज जमील सैफी, शरीफ मलिक, अकरम सैफी, अरविंद सिंह जाटव, चीकू यादव, वैभव गुप्ता, चिराग अग्रवाल, अभिनव चौधरी, रूपकिशोर कश्यप, देवेश शर्मा सभासद, नदीम फारूकी, इसरार सभासद आदि मौजूद रहे।

## डॉक्टर फरिश्ते प्रशासन ढाल इनका करे सहयोग व सम्मान :- बिलारी विधायक मौ फईम इरफान

### सपा विधायक फहीम लगातार कर रहे क्षेत्र की जनता को जागरूक

8

हुकूमत एक्सप्रेस

बिलारी। सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने क्षेत्र के गांव खाबरी अब्बल निवासी इदरीश मलिक के आवास पर लोगों से किसी भी प्रकार की अफवाहों में न आने का आह्वान किया और सभी से लॉक डाउन के अनुपालन में रहकर घरों में रहने की अपील की। शुक्रवार को दोपहर के बाद सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान क्षेत्र की स्थिति का जायजा लेने के लिए निकले थे। इसी बीच उन्होंने गांव के अनेक लोगों से अपील की कि वह किसी भी तरह की अफवाह में ना आएं। कोरोना वायरस एक खतरनाक महामारी है। जिससे बचने के लिए डॉक्टर की टीम लगी हुई है। इसी को लेकर डॉक्टर्स का भी सम्मान करना जरूरी है। कानून व्यवस्था में लगे प्रशासन का भी सहयोग करने का आह्वान किया। कहा कि जनता से ही देश है, अगर जनता ही विरोध करेगी तो हालात पर काबू पाना मुश्किल हो जाएगा। इसी के चलते लॉक डाउन का पूरी तरह से अनुपालन करें और कोरोना नामक जंग से लड़ने के लिए हर संभव प्रयास करें। इस दौरान मुख्य रूप से अशरफ सलमानी, इस्लाम अंसारी, डॉक्टर इस्लाम, हाफिज जमील सैफी ,शरीफ मलिक ,अकरम सैफी ,अरविंद सिंह जाटव, चीकू यादव ,वैभव गुप्ता ,चिराग अग्रवाल ,अभिनव चौधरी, रूपकिशोर कश्यप ,देवेश शर्मा सभासद ,नदीम फारुकी, इसरार सभासद बिलारी आदि मुख्य रूप से मौजूद रहे मौजूद रहे।

# मीडिया कवरेज

दैनिक जागरण | 3
www.jagran.com मुरादाबाद, 17 अप्रैल 2020

**कुछ अलग**

सहसपुर में लोगों को जागरूक करते विधायक मुहम्मद फहीम इरफान • जागरण

## विधायक ने किया जागरूक, बोले- जांच के लिए आगे आएं लोग

जासं, बिलारी : विधायक मुहम्मद फहीम इरफान ने वर्तमान कोरोना संकट में सभी लोगों से जाति धर्म और राजनीति छोड़कर एकजुट होकर लड़ने का आह्वान किया है। विधायक शारीरिक दूरी का पालन करते हुए लोगों के बीच जाकर प्रेरित कर रहे हैं कि जिसे थोड़ी सी भी आशंका हो वह स्वयं आगे आकर अपनी जांच कराए। कहा कि कोरोना से सीधे तौर पर लड़ाई लड़ रहे डॉक्टर, पुलिस, प्रशासन, सफाई कर्मी, स्वयंसेवक आदि का सहयोग व सम्मान करें। कहा कि बड़ी से बड़ी बीमारी छुआछूत से नहीं फैलती है लेकिन कोरोना में ऐसा नहीं है, लिहाजा इसे हल्के में लेने की कोशिश न करें। इस मौके पर अशरफ सलमानी, इस्लाम अंसारी, डॉ इस्लाम, हाफिज जमील सैफी, शरीफमलिक, अकरम सैफी, अरविंद सिंह जाटव, चीकू यादव, वैभव गुप्ता, चिराग अग्रवाल, अभिनव चौधरी, रूपकिशोर कश्यप, देवेश शर्मा, नदीम फारुकी, इसरार हुसैन सभासद बिलारी आदि थे।

**अपील** शासन-प्रशासन के साथ ही नेता, समाजसेवी व संस्थाओं के पदाधिकारी लोगों को कोरोना वायरस से बचाव के लिए कर रहे जागरूक

## कोरोना के लक्षण दिखने पर तुरंत कराएं जांच : मो. फहीम

अमृत विचार, बिलारी

सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने गुरुवार को कोरोना से बचाव के लिए जागरूक किया। उन्होंने कहा कि कोरोना के लक्षण होने पर तुरंत जांच कराएं। साथ ही लाकडाउन व सोशल डिस्टेंस का पालन करें। कहा कि कोरोना से बचाव के लिए घरों में रहना ही एक मात्र उपाय हैं। बेवजह घरों से बाहर न निकलें।

गुरुवार को सपा विधायक ने सोशल डिस्टेंसिंग का पालन करते हुए लोगों को कोरोना वायरस से बचाव के लिए जागरूक किया। उन्होंने सभी से अपील करते हुए कहा अस्पतालों में डाक्टरों का सहयोग व सम्मान करना चाहिए। जो डाक्टर अपना जीवन दांव पर लगाकर आपके साथ कंधे से कंधा लगाकर आपकी जान बचा रहे हैं। पुलिस अधिकारी, सफाई कर्मचारी व सामाजिक संगठनों को साथ में लेकर एक साथ आगे बढ़ना चाहिए। कहा कि जो भी डाक्टर, स्वास्थ्य कर्मी, पुलिस अधिकारी व सामाजिक संगठनों के कार्यकर्ताओं के साथ अभद्रता करें उन्हें कड़ी सजा मिलनी चाहिए। कहा कि यह अति गंभीर बात है कि यह कोरोना वायरस एक दूसरे के स्पर्श से छींकने, खांसने से फैलता है। देश के सभी नागरिकों को जागरूक होने की आवश्यकता है। आगे भी इस महामारी से लड़ने के लिए देश हित में जनहित में इस बीमारी को एकजुट होकर लड़ेंगे। इस मौके पर अशरफ सलमानी, इस्लाम अंसारी, डा. इस्लाम, हाफिज जमील सैफी, शरीफ मलिक, अकरम सैफी, अरविंद सिंह जाटव, चीकू यादव, वैभव गुप्ता, चिराग अग्रवाल, अभिनव चौधरी, रूपकिशोर कश्यप, देवेश शर्मा सभासद, नदीम फारूकी, इसरार सभासद आदि मौजूद रहे।

कोरोना वायरस के प्रति लोगों को जागरूक करते सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान।

बिलारी में गुरुवार को लॉक डाउन के दौरान जरूरतमंदों की मदद को लेकर कोरोना वारियर्स को संबोधित करते बिलारी विधायक।

कोरोना योद्धाओं को आभार पत्र देकर सम्मानित किया। अध्यक्ष केके गुप्ता ने तहसील कार्यालय पहुंचकर तहसीलदार प्रभा सिंह एवं खाद्य एवं रसद विभाग से आपूर्ति निरीक्षक राजेश कुमार को आभार पत्र सौंपकर सम्मान किया। इस दौरान सुबोध गुप्ता, निहाल सिंह, अजय ठाकुर, संजय शर्मा मौजूद रहे।।

## विधायक फहीम ने डॉक्टरों के सम्मान के प्रति जनता को किया जागरूक

(उत्तर केसरी ब्यूरो)

बिलारी। कोरोना वायरस में जिन्हें भी कोरोना होने के लक्षण दिखे उन्हें जांच के लिए आगे आना चाहिए तथा अस्पतालों में डॉक्टरों का सहयोग व सम्मान करना चाहिए।

गुरुवार को विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने क्षेत्र के अनेक स्थानों पर लोगों को जागरूक करते हुए कहा कि डॉक्टर अपना जीवन दाव पर लगाकर आपके साथ कंधे से कंधा लगाकर आपकी जान बचा रहे हैं और उन लोगों का खासतौर पर जैसे पुलिस अधिकारी गण, सफाई कर्मचारी गण, सामाजिक संगठन सभी को साथ में लेकर एक साथ आगे बढ़ना चाहिए। हम लोग धर्म के आधार पर किसी का सपोर्ट नहीं करें, जो भी डॉक्टर, स्वास्थ्य कर्मी, पुलिस अधिकारी, सामाजिक संगठन के साथ गलती करते हैं या गलती की है। उन सभी को ऐसी सजा मिले। जिसे आगे किसी भी समाज के द्वारा इसकी पुनरावृत्ति ना हो। आप से अपील है कि कैंसर से पीड़ित हो, हृदय रोग से पीड़ित हो, गुर्दा रोग से पीड़ित हो , हैपेटाइटिस से पीड़ित हो या कोई बड़ी से बड़ी बीमारी एक दूसरे को छूने से नहीं फैलती है लेकिन यह अति गंभीर बात है कि यह करोना वायरस एक दूसरे के स्पर्श से छींकने से, खांसने से फैलता है। यह छूत की बीमारी है। इसलिए इसे महामारी घोषित किया गया है। देश के सभी नागरिकों को खासतौर पर बिलारी विधानसभा में सभी लोग सहयोग कर रहे हैं और आगे भी इस महामारी से लड़ने के लिए देश हित में जनहित में इस बीमारी को एकजुट होकर लड़ेंगे। इस मौके पर अशरफ सलमानी, इस्लाम अंसारी, डॉक्टर इस्लाम, हाफिज जमील सैफी, शरीफ मलिक, अकरम सैफी, अरविंद सिंह जाटव, चीकू यादव, वैभव गुप्ता, चिराग अग्रवाल, अभिनव चौधरी, रूपकिशोर कश्यप, देवेश शर्मा सभासद, नदीम फारुकी, इसरार सभासद आदि मौजूद रहे।

# समाजवादी रसोई/चूल्हा





बिलारी विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा संचालित समाजवादी रसोई/चूल्हे से पैकेट को तैयार करते हुये

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण



## दिनांकः-17 अप्रैल 2020

**विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने क्षेत्र के उलेमाओं से मिलकर कोरोना वायरस के प्रकोप को फैलने से रूकवाने के लिये कराई विशेष दुआ**





**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# समाजवादी रसोई/चूल्हा





बिलारी विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा संचालित समाजवादी रसोई/चूल्हे से पैकेट को तैयार करते हुये

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण

## दिनांक:-18 अप्रैल 2020

**विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने बाहर फंसे प्रवासी मजूदरों को सही सलामत उनके घर लाने के लिये जिलाधिकारी मुरादाबाद को लिखा पत्र**

**Mohammad Faheem Irfan**
MLA
30 Bilari, Moradabad/Sambhal(U P)
Mobile-8477800000

सदस्य विधान सभा
उत्तर प्रदेश

क्र० 5 №. 424003

जिलाधिकारी मुरादाबाद

आपको अवगत कराना चाहता हूँ कि मेरी विधान सभा बिलारी मे रहने वाले बहुत और मजदूर जिनकी आर्थिक स्थिति बहुत कमजोर है, अपना जीवन यापन करने के लिए विभिन्न प्रदेशो मे जाकर मजदूरी कर रहे है लेकिन कोरोना वायरस संक्रमण के चलते लाकडाउन के कारण वे लोग अपने परिवार से दूर फसे हुए है।

अतः सभी लोगो को अपने घर सुरक्षित एव सकुशल पहुचाने की व्यवस्था करें।

धन्यवाद!

Mohd Faheem

**Mohammad Faheem Irfan**
MLA
30 Bilari, Moradabad/Sambhal(U P)
Mobile-8477800000



**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण

## दिनांकः-19 अप्रैल 2020

**विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने स्काउट व स्वास्थ्य विभाग की टीम के साथ मिलकर लोगों को कोरोना वायरस के प्रति जागरूक किया**






**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण



## दिनांकः-20 अप्रैल 2020

विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने पुलिस व प्रशासन एवं स्काउट द्वारा लॉकडाउन में किये जा रहे सराहनीय कार्य को देखते हुये फूलों की बारिश करवाई







हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव

# कोरोना योद्धा सम्मान
# मीडिया कवरेज

## नगरवासियों ने पुलिस पर की पुष्प व...



बिलारी ( बि.टा. )। कोरोना वारियर्स का स मान करते हुए नगरवासियों ने नगर के गांधी पार्क चौराहा, नई सड़क आदि पर गश्त कर रही पुलिस टीम पर पुष्पवर्षा करते हुए उनका अभिनन्दन किया गया। इस दौरान नगर वासियों ने सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान के नेतृत्व में बिलारी पुलिस टीम पर फूलों से वर्षा की। पुलिस ने नगर वासियों का दिल से आभार व्यक्त किया।

सोमवार को कोतवाली प्रभारी गजेंद्र त्यागी अपनी पुलिस टीम के साथ नगर के मु य हाइवे से होकर नई सड़क पर भ्रमण कर रहे थे। इसी दौरान सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने नगरवासियों के साथ पुलिस टीम पर पुष्प वर्षा की। इस मौके पर विधायक मोहम्मद फहीम ने कहा कि पुलिस लॉकडाउन का अनुपालन कराने में सक्षम हुई है। बिना किसी विवाद के क्षेत्र में अमन और चैन का माहौल है। इसी के चलते कोरोना वारियर्स के रूप में कोतवाली प्रभारी गजेंद्र त्यागी के समस्त स्टाफ को फूलों से स्वागत करना बहुत जरूरी हो गया। इसी को लेकर आज हमारे नगर वासियों ने मेरे साथ मिलकर बिलारी पुलिस पर पुष्प वर्षा की है। इसके साथ ही विधायक फहीम ने नगर वासियों से अपील की कि पुलिस का साथ हमेशा दें और लॉकडाउन का पूरी तरह से अनुप... दौरान मुख्य रूप से कस्बा चौकी ... कुमार सिंह, उपनिरीक्षक ब्रजेश ... निरीक्षक नरेंद्र सिंह आदि समस्त ... अनेकों नगरवासी मौजूद रहे।



बिलारी में सोमवार को पुलिसकर्मियों पर पुष्प वर्षा करते लोग।

## विधायक फहीम के नेतृत्व में नगर वासियों ने पुलिस पर की पुष्प वर्षा

( उत्तर केसरी ब्यूरो )

बिलारी। नगर के गांधी पार्क चौराहा, नई सड़क आदि पर पुलिस गश्त कर रही थी। इसी दौरान नगर वासियों ने सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान के नेतृत्व में बिलारी पुलिस टीम पर फूलों से वर्षा की। पुलिस ने नगर वासियों का दिल से आभार व्यक्त किया।

सोमवार को कोतवाली प्रभारी गजेंद्र त्यागी अपनी पुलिस टीम के साथ नगर के मुख्य हाइवे से होकर नई सड़क पर भ्रमण कर रहे थे। इसी दौरान सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने नगरवासियों के साथ पुलिस टीम पर पुष्प वर्षा की। इस मौके पर विधायक मोहम्मद फहीम ने कहा कि पुलिस लॉक डाउन का अनुपालन कराने में सक्षम हुई है। बिना किसी विवाद के क्षेत्र में अमन और चैन का माहौल है। इसी के चलते कोरोना योद्धा के रूप में कोतवाली प्रभारी गजेंद्र त्यागी के समस्त स्टाफ को फूलों से स्वागत करना बहुत जरूरी हो गया। इसी को लेकर आज हमारे नगर वासियों ने मेरे साथ मिलकर बिलारी पुलिस पर पुष्प वर्षा की है। इसके साथ ही विधायक फहीम ने नगर वासियों से अपील की कि पुलिस का साथ हमेशा दें और लॉक डाउन का पूरी तरह से अनुपालन करें। इस दौरान मुख्य रूप से कस्बा चौकी इंचार्ज महेश कुमार सिंह, उप निरीक्षक बृजेश जायसवाल, उप निरीक्षक नरेंद्र सिंह आदि समस्त स्टाफ सहित अनेकों नगरवासी मौजूद रहे।

## पुलिस कर्मियों को दिया सम्मान

बिलारी। स्थानीय सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान और उद्योग व्यापार मंडल के पदाधिकारियों ने सोमवार की दोपहर नगर में पुलिस कर्मियों पर पुष्प वर्षा की। दोपहर के समय जैसे ही कोतवाली पुलिस का गश्ती दल प्रभारी गजेंद्र त्यागी और कस्बा चौकी प्रभारी महेश कुमार सिंह के साथ सर्राफा बाजार क्षेत्र से नई सड़क गांधीपार्क की ओर आया तभी मोहम्मद इब्राहीमपुर हाउस के निकट सपा विधायक , उद्योग व्यापार मंडल के लोगों ने सोशल डिस्टेंसिंग रखते हुए पुलिस कर्मियों पर पुष्प वर्षा की। आसपास के घरों से भी पुलिस टीम पर पुष्प बरसाए गए। साथ ही विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने सोमवार को नगर में एक संक्षिप्त कार्यक्रम में एसडीएम संजय कुमार मीना, कोतवाली प्रभारी गजेंद्र त्यागी रहे।

## बिलारी और कांठ में पुलि...

बिलारी | हिन्दुस्तान संवाद

...क्षेत्र के सपा विधायक मोहम्मद फहीम के नेतृत्व में बिलारी के गांधी पार्क पर पुलिसकर्मियों पर पुष्प वर्षा कर उनका उत्साहवर्धन भी किया गया। इस मौके पर भारी तादाद में लोग मौजूद रहे।

सोमवार को सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान के नेतृत्व में बिलारी की पुलिस टीम पर पुष्प वर्षा की गई। इसके बाद पुलिसकर्मियों ने भी नगर के लोगों द्वारा दिए गए प्यार पर आभार व्यक्त किया। कोतवाली प्रभारी गजेंद्र त्यागी पुलिस टीम के साथ मुख्य हाइवे से होकर नई सड़क पर भ्रमण कर रहे थे। इस बीच सपा विधायक मोहम्मद फहीम के साथ मौजूद लोगों ने उन पर पुष्प वर्षा की। कहा कि नगर क्षेत्र में किसी भी प्रकार का विवाद आदि का माहौल नहीं है। लॉक डाउन की स्थिति में पुलिस ने बेहतर कार्य किया है। इस मौके पर हाजी उस्मान एडवोकेट, मोहम्मद हस्सान उर्फ फैजी,



कांठ में सोमवार को बैंक कर्मचारियों को स... जिला उपाध्यक्ष अभिनय और मंडल अध्यक्ष ...

सौरव यादव, अरशद पाशा, मुजस्सिम पाशा आदि सहित अनेकों मौजूद रहे।

**कांठ में कहीं पुलिसकर्मियों का सम्मान तो कहीं बरसाए फूल :** हेल्पिंग वेलफेयर सोसायटी ने नगर पंचायत ऊमरी कलां में पुलिसकर्मियों को सम्मानित किया। इसके बाद तहसील के पूर्ति निरीक्षक कार्यालय में कर्मचारियों को सेनिटाइजर, मास्क और दस्ताने बांटे

तीन चरणों में क्लास चलेंगी। जिला प्रवास करा सकें। करते देखे गए।

## विधायक के साथ लोगों ने पुलिस पर बरसाए फूल

**जागरण संवाददाता, बिलारी :** सपा विधायक मुहम्मद फहीम इरफान के नेतृत्व में नागरिकों ने पुलिस टीम पर पुष्प वर्षा कर स्वागत किया। इसी के साथ एसडीएम संजय कुमार मीना, कोतवाली प्रभारी गजेंद्र त्यागी, नगर चौकी प्रभारी महेश कुमार सिंह आदि को प्रशस्ति पत्र भी दिया। गांधी पार्क चौराहा नई सड़क पर पुलिस गश्त कर रही थी। इसी दौरान पुलिस टीम पर फूलों से वर्षा की गई। पुलिस ने नगर वासियों का आभार व्यक्त किया। विधायक ने नगर एवं क्षेत्रवासियों से अपील की कि पुलिस का साथ दें और लॉकडाउन का पूरी तरह से पालन करें। उप निरीक्षक बृजेश जायसवाल, नरेंद्र सिंह आदि भी थे।



बिलारी में एसडीएम संजय कुमार मीना और कोतवाली प्रभारी गजेंद्र त्यागी को प्रशस्ति पत्र देते विधायक मुहम्मद फहीम इरफान ● जागरण

**भाजपाइयों ने बैंक कर्मियों को किया सम्मानित**

**कांठ, जासं :** भारतीय जनता पार्टी के पदाधिकारियों एवं कार्यकर्ताओं द्वारा तहसील क्षेत्र के ग्राम सलेमपुर के प्रथमा बैंक पहुंचकर शारीरिक दूरी का ध्यान रखते हुए बैंक शाखा के कर्मचारियों को सम्मानित किया गया। भाजपा के जिला महामंत्री राजन विश्नोई एवं जिला उपाध्यक्ष अभिनव चौधरी ने कहा कि कोरोना महामारी में बैंक कर्मचारी भी सम्मान के पात्र हैं। मंडल अध्यक्ष राजपाल सिंह प्रजापति, वरिष्ठ भाजपा नेता मुकेश माहेश्वरी, संजीव गुप्ता, सचिन चौधरी, अनुज विश्नोई, सचिन चौहान उर्फ बंटी, राजेंद्र सैनी, जीतू वर्मा, रिजवान, देवांश विश्नोई आदि भाजपाई मौजूद रहे।

**कोरोना योद्धा सफाई कर्मियों पर लोगों ने बरसाए फूल**

**सम्भल, जासं :** शहर के आनन्द विहार कालोनी के बाशिंदों ने अपने मुहल्ला में आने वाले सफाई कर्मचारी कोरोना योद्धाओं का सम्मान किया। सभी कोरोना योद्धा पर फूल बरसाये गए। इस काम में कालोनी के लोगों ने शारीरिक दूरी का पालन करते हुए फूल बरसाये। वार्ड नंबर 14 के सफाई नायक अजय चौधरी एवं समस्त सफाई कर्मचारियों जो कोरोना योद्धा के रूप में काम कर रहे हैं।

## विधायक के नेतृत्व में नगर वासियों ने पुलिस पर की पुष्प वर्षा

**अ.हि.ब्यूरो, बिलारी।** नगर के गांधी पार्क चौराहा, नई सड़क आदि पर पुलिस गश्त कर रही थी। इसी दौरान नगर वासियों ने सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान के नेतृत्व में बिलारी पुलिस टीम पर फूलों से वर्षा की। पुलिस ने नगर वासियों का दिल से आभार व्यक्त किया। सोमवार को कोतवाली प्रभारी गजेंद्र त्यागी व कस्बा चौकी प्रभारी महेश कुमार सिंह अपनी पुलिस टीम के साथ नगर के मुख्य हाइवे से होकर नई सड़क पर भ्रमण कर रहे थे। इसी दौरान सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने नगरवासियों के साथ पुलिस टीम पर पुष्प वर्षा की। इस मौके पर विधायक मोहम्मद फहीम ने कहा कि पुलिस लॉक डाउन का अनुपालन कराने में सक्षम हुई है। बिना किसी विवाद के क्षेत्र में अमन और चैन का माहौल है। इसी के चलते कोरोना योद्धा के रूप में कोतवाली प्रभारी गजेंद्र त्यागी के समस्त स्टाफ को फूलों से स्वागत करना बहुत जरूरी हो गया। इसी को लेकर आज हमारे नगर वासियों ने मेरे साथ मिलकर बिलारी पुलिस पर पुष्प वर्षा की है। इसके साथ ही विधायक फहीम ने नगर वासियों से अपील की कि पुलिस का साथ हमेशा दें और लॉक डाउन का पूरी तरह से अनुपालन करें। इस दौरान अपनी-अपनी छतो पर से पुष्प वर्षा कर रहे नगर वासियों का कोतवाली प्रभारी गजेंद्र त्यागी कस्बा चौकी प्रभारी महेश कुमार सिंह ने दिल से आभार व्यक्त किया। इस दौरान मुख्य रूप से कस्बा चौकी इंचार्ज महेश कुमार सिंह, उप निरीक्षक बृजेश जायसवाल, उप निरीक्षक नरेंद्र सिंह आदि समस्त स्टाफ सहित अनेकों नगरवासी मौजूद रहे। कार्यक्रम को सफल बनाने में हाजी मो. उस्मान, मो. अनस पाशा, मोहसिन पाशा, मुजस्सिम कमाल, मोहम्मद आदिल पाशा, मोहम्मद हस्सान उर्फ फैजी, अरशद पाशा, भैवब अग्रवाल, व्यापार मंडल के अध्यक्ष संजय जैन, शरद चंद्र अग्रवाल, हितेश कवात्रा, ईशान कवात्रा, सौरव यादव, व स्काउट टीम के जवान मौजूद रहे।



पुलिस टीम पर फूल बरसाते लोग

मीडिया कवरेज

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण



## दिनांकः-21 अप्रैल 2020



विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने एसडीएम व कोतवाल समेत पुलिस प्रशासन को किया कोरोना योद्धा अवार्ड से सम्मनित, प्रशस्ति पत्र भी दिया





हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण




## दिनांकः-22 अप्रैल 2020

**विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने बिजलीघर पहुंचकर वहां विद्युत उपकरणों का निरीक्षण किया**




**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# मीडिया कवरेज


अमर उजाला

न्यूज डायरी

## बिजलीघर की मशीनों का लिया जायजा

बिलारी। क्षेत्र में अघोषित बिजली कटौती किए जाने, ट्रिपिंग और ब्रेकडाउन की समस्या बढ़ने आदि के मद्देनजर स्थानीय सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने शुक्रवार की दोपहर बिजलीघर पहुंचकर मशीनों का जायजा लिया। यहां एसडीओ और जेई के मौजूद न मिलने पर उन्होंने एसएसओ और लाइनमैनों से जानकारी ली। बाद में बिजलीघर के नियंत्रण कक्ष में लगी फीडर संबंधी मशीनों की व्यवस्था को भी देखा। उसके बाद विधायक ने मौके पर मौजूद सभी विद्युत कर्मियों को मास्क बांटे। संवाद

मीडिया कवरेज

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण



## दिनांकः-23 अप्रैल 2020

विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने ऊर्जा मंत्री से वीडियो कान्फ्रेसिंग पर बात कर बताई समस्या, रमजान को लेकर अतिरिक्त ट्रांसफारमर रखने, ट्रिपिंग की समस्या, कटौती



हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव

# मीडिया कवरेज

## विधायक फहीम ने उर्जा मंत्री से वीडियो कॉफ्रेंसिंग के जरिये रखीं समस्याएं

( उत्तर केसरी ब्यूरो )

**बिलारी।** सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने ऊर्जा मंत्री श्रीकांत जी से वीडियो कॉन्फ्रेंस से बिलारी विधानसभा क्षेत्र की विद्युत समस्या से अवगत कराया।

गुरुवार को दोपहर के समय सपा विधायक फहीम ने वीडियो कंफ्रेंसिंग के दौरान कहा कि माहे रमजान शुरू होने वाला हैं। इस रमजान के मुबारक मौके पर शहरी और अफ्तार में बिलारी विधानसभा क्षेत्र को कटौती मुक्त कर दिया जाए। विधायक बिलारी ने मंत्री जी से कहा जो विजिलेंस की टीम जो इस वक्त लॉकडाउन में चैंकिंग अभियान को रोक दिया जाए। जिससे कि लॉक डाउन का सही से पालन हो सके। विधायक बिलारी ने अपने क्षेत्र के



बिलारी विधानसभा क्षेत्र के गांव में फुकने वाले ट्रांसफर को स्टोर से देरी होने पर जो असुविधा होती है। उसे दूर करने के लिए कहा जैसे ही ट्रांसफार्मर फुके उसे हाथों-हाँथ स्टोर से मिल जाना चाहिए। विधायक बिलारी ने विद्युत विभाग से जुड़े सभ[...] छोटे-बड़े अधिकारी कर्मचारी, संवि[...] कर्मी की तारीफ करते हुए कहा कि[...] सारी चलती विद्युत संबंधि[...] समस्याओं का समाधान एसडीअ[...] द्वारा, जेई द्वारा, संबंधित कर्मी य[...] लाइनमैन द्वारा किया जा रहा है[...] इस लॉक डाउन को सफल बना[...] में सब का महत्वपूर्ण योगदान है[...] विधायक बिलारी ने विधानसभ[...] क्षेत्र में विद्युत संबंधित कटौती मुक्त[...] करने की सिफारिश की। जो कि[...] 12.30 बजे से लेकर 1.30 बजे त[...] वीडियो कांफ्रेंस पर ऊर्जा मंत्री [...] विधानसभा क्षेत्र से संबंधि[...] समस्याओं को अवगत कराया।

## विद्युत व्यवस्था को लेकर ऊर्जा मंत्री से विधायक फहीम इरफान ने की वार्ता

**अ.हि.ब्यूरो, बिलारी।** विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने प्रदेश सरकार के ऊर्जा मंत्री से वीडियो कॉल से बिलारी विधानसभा क्षेत्र की विद्युत समस्या से अवगत कराया। विधायक ने कहा कि माहे रमजान शुरू होने वाले हैं। रमजान के मुबारक मौके पर सहरी और अफ्तार में बिलारी विधानसभा क्षेत्र को कटौती मुक्त कर दिया जाए। विधायक बिलारी ने मंत्री जी से अपने क्षेत्र के गांवों में फुंकने वाले ट्रांसफर को स्टोर से देरी होने पर जो असुविधा होती है, उसे दूर करने के लिए कहा। जैसे ही ट्रांसफार्मर फुंके उसे हाथों-हाँथ स्टोर से मिल जाना चाहिए। विधायक बिलारी ने विद्युत विभाग से जुड़े सभी छोटे-बड़े अधिकारी कर्मचारी, संविदा कर्मी की तारीफ करते हुए कहा कि सारी




चलती विद्युत संबंधित समस्याओं का समाधान एसडीओ द्वारा, जेई द्वारा, संबंधित कर्मी या लाइनमैन द्वारा किया जा रहा है। इस लॉक डाउन को सफल बनाने में सब का महत्वपूर्ण योगदान है। विधायक बिलारी ने विधानसभा क्षेत्र में विद्युत संबंधित कटौती मुक्त करने की सिफारिश की।



वीडियो कांफ्रेंसिंग से ऊर्जामंत्री को समस्या बताते विधायक फहीम इरफान • जागरण

## विधायक ने बिजली कटौती रोकने की उठाई मांग

**बिलारी, जासं :** विधायक मुहम्मद फहीम इरफान ने गुरुवार को ऊर्जा मंत्री से वीडियो कांफ्रेंसिंग के माध्यम से बातचीत की। कहा कि माहे रमजान शुरू होने वाले हैं सहरी और अफ्तार में बिलारी विधानसभा क्षेत्र को कटौती मुक्त कर दिया जाए। ट्रांसफार्मर बदलने में स्टोर से होने वाला विलंब रोका जाए।

## विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने ऊर्जा मंत्री को कॉल फ्रंस कर बताई समस्या



हुकूमत एक्सप्रेस

**बिलारी।** विधानसभा सभा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने ऊर्जा मंत्री श्रीकांत से वीडियो कॉन्फ्रेंस से बिलारी विधानसभा क्षेत्र की विद्युत समस्या से अवगत कराया। विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने कहा कि माहे रमजान शुरू होने वाले हैं । इस रमजान के मुबारक मौके पर शहरी और अवतार में विधानसभा क्षेत्र को कटौती मुक्त कर दिया जाए। विजिलेंस की टीम जो इस वक्त लॉकडाउन में चेंकिंग अभियान को रोक दिया। जिससे कि लॉकडाउन का सही से पालन हो सके। विधानसभा क्षेत्र के गांव में फुकने वाले ट्रांसफर को स्टोर से देरी होने पर जो असुविधा होती है। उसे दूर करने के लिए कहा जैसे ही ट्रांसफार्मर फुके उसे हाथों - हाँथ स्टोर से मिल जाना चाहिए। विद्युत विभाग से जुड़े सभी छोटे-बड़े अधिकारी कर्मचारी, संविदा कर्मी की तारीफ करते हुए कहा कि सारी चलती विद्युत संबंधित समस्याओं का समाधान एसडीओ द्वारा, जेई द्वारा, संबंधित कर्मी या लाइनमैन द्वारा किया जा रहा है। इस लॉक डाउन को सफल बनाने में सब का महत्वपूर्ण योगदान है। विधानसभा क्षेत्र में विद्युत संबंधित कटौती मुक्त करने की सिफारिश की। जो कि 12:30 बजे से लेकर 1:30 बजे तक वीडियो कांफ्रेंस पर ऊर्जा मंत्री से विधानसभा क्षेत्र से संबंधित समस्याओं को अवगत कराया।

## बिलारी को बिजली कटौती एवं चैकिंग से मुक्त रखने की मांग

**बिलारी ( बि.टा. )।** सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने ऊर्जा मंत्री श्रीकांत जी से वीडियो कॉन्फ्रेंस से बिलारी विधानसभा क्षेत्र की विद्युत समस्या से अवगत कराया। गुरुवार को दोपहर के समय सपा विधायक फहीम ने वीडियो कॉन्फ्रेंसिंग के दौरान कहा कि माहे रमजान शुरू होने वाला हैं। इस रमजान के मुबारक मौके पर शहरी और अफ्तार में बिलारी विधानसभा क्षेत्र को कटौती मुक्त कर दिया जाए। विधायक बिलारी ने मंत्री जी से कहा कि जो विजिलेंस की टीम चैकिंग अभियान चला रही हैं उसे लॉकडाउन में रोक दिया जाए, जिससे कि लॉकडाउन का सही से पालन हो सके। विधायक बिलारी ने अपने क्षेत्र के बिलारी विधानसभा क्षेत्र के गांव में फुकने वाले ट्रांसफर को स्टोर से देरी होने पर जो असुविधा होती है। उसे दूर करने के लिए कहा जैसे ही ट्रांसफार्मर फुंके उसे हाथोहाथ स्टोर से मिल जाना चाहिए। विधायक बिलारी ने विद्युत विभाग से जुड़े सभी छोटे-बड़े अधिकारी कर्मचारी, संविदा कर्मी की तारीफकरते हुए कहा कि सारी चलती विद्युत संबंधित समस्याओं का समाधान एसडीओ द्वारा, जेई द्वारा, संबंधित कर्मी या लाइनमैन द्वारा किया जा रहा है।

## रमजान में न की जाए विद्युत कटौती

**बिलारी।** स्थानीय सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने क्षेत्र की विद्युत संबंधी समस्याओं के समाधान के लिए बृहस्पतिवार की दोपहर प्रदेश के ऊर्जा मंत्री श्रीकांत शर्मा से वीडियो कांफ्रेंसिंग के जरिए बात की। विधायक ने कहा कि रमजान का महीना शुरू होने वाला है, लिहाजा रोजा इफ्तार और सहरी के समय विद्युत कटौती न की जाए। जिन इलाकों के ट्रांसफार्मर खराब पड़े हैं उन्हें शीघ्र बदला जाए। निर्बाध विद्युत आपूर्ति के साथ ही जलापूर्ति को भी दुरुस्त रखा जाए। विधायक ने ऊर्जा मंत्री से मांग की कि लॉकडाउन के चुनौतीपूर्ण समय में विद्युत कर्मियों द्वारा अच्छी सेवाएं दी जाएं।

मीडिया कवरेज

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण



## दिनांकः-24 अप्रैल 2020

**विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने सभी क्षेत्रवासियों को लॉकडाउन का पालन करते हुये चांद देखकर माहे रमजान की दी मुबारकबाद, लॉकडाउन का पालन करने की अपील भी की**



**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण



## दिनांकः-25 अप्रैल 2020

विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने बिलारी में यमराज को गाड़ी के ऊपर बैठाकर क्षेत्र में घुमवाया, लोगों को किया जागरूक



**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# मीडिया कवरेज

## मैं यमराज हूं...लॉक डाउन में लापरवाही की तो साथ ले जाउंगा

बिलारी | हिन्दुस्तान संवाद

हा.. हा... हा... मैं यमराज हूं और कोरोना वायरस के रूप में आया हूं। सभी लोग सुधर जाओ... अगर तुमने लॉक डाउन और सोशल डिस्टेंसिंग के पालन में कोई लापरवाही की तो मैं तुमको भी अपने साथ ले जाउंगा। अगर मुझसे बचना है तो घर पर रहें.... और अगर किसी जरूरी काम से बाहर निकलें तो दूसरे से कम से कम एक मीटर की दूरी बनाकर रखें। अभी तक मुझसे बचने की कोई दवाई नहीं बनी है, इसलिए मुझसे बचना है तो सरकार के निर्देशों का पालन करो।

जी हां, बिलारी की सूनी सड़कों पर ये संदेश लेकर खुद यमराज मिनी ट्रक पर निकले और लोगों को लॉक



बिलारी में शनिवार को यमराज बनकर लोगों को जागरूक करते मनोहर सिंह।

डाउन का सख्ती से पालन करने का संदेश दिया। देश भर में लोग इस महामारी के प्रति लोगों को जागरूक करने के लिए अपने अपने तरह से कोशिशें कर रहे हैं। कुछ ऐसी ही एक कोशिश अखिल भारतीय प्रधान संगठन के राष्ट्रीय अध्यक्ष जितेंद्र चौधरी ने कुछ अलग अंदाज में की। उनकी पहल पर बिलारी में ढकिया नरू निवासी रामलीला के कलाकार मनोहर सिंह यमराज का रूप धरकर बिलारी पहुंचे एक मिनी ट्रक पर बने सिंघासन पर बैठकर माइक से लोगों को जागरूक किया। यमराज की इस जागरूकता यात्रा की शुरुआत खुद क्षेत्रीय सपा विधायक मोहम्मद फहीम ने की। यमराज बने मनोहर सिंह पूरे इलाके में वाहन से घूमे और लोगों को कोरोना के खतरे बताए। अखिल भारतीय प्रधान संगठन के राष्ट्रीय अध्यक्ष जितेंद्र चौधरी यात्रा के आगे आगे-आगे चले। जबकि इस मौके पर कोतवाली प्रभारी गजेंद्र त्यागी, कस्बा इंचार्ज महेश कुमार सिंह, सिद्धार्थ शेखर, पंकज चौहान आदि रहे।



बिलारी में शनिवार को यमराज के वाहन को रवाना करते विधायक मोहम्मद फहीम और कोतवाली प्रभारी गजेंद्र सिंह।



बिलारी में यमराज की वेशभूषा में लॉकडाउन के पालन की हिदायत देते सरदार मनोहर सिंह, दाहिने से सनातन धर्मार्थ ट्रस्ट के अध्यक्ष पंकज चौहान, प्रधान संगठन के अध्यक्ष जितेंद्र चौधरी, विधायक फहीम इरफान, हिजाम के जिलाध्यक्ष सिद्धार्थ शेखर, कोतवाली प्रभारी गजेंद्र त्यागी, नगर चौकी प्रभारी महेश कुमार सिंह • जागरण

## लॉकडाउन का पालन कराने को उतरे यमराज

जासं, बिलारी : कोरोना वायरस से बचने को लॉक डाउन प्रभावी बनाने के मकसद से बिलारी की सड़कों पर यमराज उतरे। कहा कि कोई भी अनावश्यक घर से बाहर निकले। गांधी चौराहे से इसका आरंभ विधायक मुहम्मद फहीम इरफान, भारतीय प्रधान संगठन के अध्यक्ष जितेंद्र चौधरी, सनातन धर्मार्थ ट्रस्ट के अध्यक्ष पंकज चौहान, हिंदू जागरण मंच के जिलाध्यक्ष सिद्धार्थ शेखर, कोतवाली प्रभारी गजेंद्र त्यागी, नगर प्रभारी महेश कुमार सिंह आदि ने किया। जनहित में इसका आयोजन भारतीय प्रधान संगठन की एंटी कोरोना टास्क फोर्स ने किया। यमराज के वेशभूषा में बीडीसी सदस्य सरदार मनोहर सिंह ने बिलारी नगर के अलावा ग्रामीण अंचल में भी लोगों को लॉकडाउन का पालन करने के प्रति सचेत किया।

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण



## दिनांकः-26 अप्रैल 2020

**विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने प्रवासी मजदूरों के आगमन के लिये अपने दोनों कालिज मौहम्मद अली जौहर एम0 आई0 इंटर कालिज व रॉयल गर्ल्स डिग्री कालिज को बनाया क्वाराइंटिन केन्द्र**







**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण



## दिनांकः-27 अप्रैल 2020

**विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने क्वाराइंटिन केन्द्रों पर पहुंचकर प्रवासी मजदूरों को बांटे मास्क व सैनेटाइजर**







**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# मीडिया कवरेज

## बाहर से आए 139 मजदूरों को किया गया क्वारंटाइन

अमृत विचार, बिलारी



बिलारी में क्वारंटाइन किए गए लोगों को मास्क और सेनेटाइजर देते सपा विधायक।

नगर में बाहर से आए लोगों को सपा विधायक के डिग्री कॉलेज में क्वारंटाइन किया गया है। सोमवार को सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने क्वारंटाइन लोगों को मास्क सेनेटाइजर वितरण किए। इसके साथ ही उन्होंने सभी से स्वास्थ्य विभाग की टीम का सहयोग करने की अपील की।

सोमवार को सपा विधायक ने कहा कि कि हमें कोरोना को ख़त्म करना है इसके लिए हमें एक-दूसरे से शारीरिक दूरी और लाकडाउन का पालन करना होगा। उन्होंने प्रशासन को हर संभव सहयोग देने की भी बात कही कहा कि जो लोग इस लायक हैं या जिनके पास बड़ी जगह है वह भी आगे आने वाले लोगों को रोकने की जगह दें। क्वारंटाइन किए गए लोगों के लिए खाने पीने की व्यवस्था तहसील प्रशासन द्वारा कराई जा रही है। क्वारंटाइन किए गए लोगों में ज्यादातर बिलारी क्षेत्र के हैं। जिन्हें 14 दिन तक क्वारंटाइन रखने के बाद घर भेज दिया जाएगा। सभी से सरकार के दिशा -निर्देशों का पालन करने की अपील की।

## विधायक ने क्वारंटाइन सेंटर के लिए दिया डिग्री कॉलेज

**बिलारी :** नगर के मुहम्मद इरफान रॉयल डिग्री कॉलेज को भी क्वारंटाइन सेंटर बनाया गया है। विधायक मुहम्मद फहीम इरफान ने वहां पहुंचकर बाहर से आए लोगों की हर खबर ली और सैनिटाइजर व मास्क बांटे। विधायक ने कहा कि यदि प्रशासन खाने की व्यवस्था कराता है तो बेहतर अन्यथा वह यहां रसोई भी शुरू कर देंगे। विधायक ने बताया कि बिलारी विधानसभा क्षेत्र के ढाई हजार से अधिक लोग दूसरे राज्यों में काम कर रहे थे जिन्हें सूचीबद्ध कराकर अपने घर वापस बुलाने का प्रयास किया जा रहा है। कोतवाली प्रभारी गजेंद्र त्यागी, चौकी प्रभारी महेश सिंह, कानूनगो तसलीम ने सहयोग किया। (जासं)

## विधायक मो.फहीम ने क्वारंटाइन सेंटर का किया निरीक्षण, बांटे मास्क व सैनिटाइजर



बिलारी (बि.टा.)। नगर स्थित मोहम्मद इरफान रॉयल डिग्री कॉलेज को क्वारंटाइन सेंटर बनाया गया है। जिसमें बाहर से आने वाले लोगों को कोरंटाईन किया गया है। इसी को लेकर विधायक फहीम ने निरीक्षण के दौरान उनको मास्क और सेनेटाइजर का वितरण किया। सोमवार को सपा विधायक ने क्वारंटाइन सेंटर पहुंच कर क्षेत्र के अनेक गांवों के लोग बाहर राज्यों में काम करने के लिए गए थे। जिनको बुलवाकर कोरंटाईन कराया गया है। विधायक मो. फहीम ने बताया कि बिलारी विधानसभा क्षेत्र के लगभग 2800 लोग अंतर जनपदों व अंतर्राज्यों में काम कर रहे थे। जिन को सूचीबद्ध करा कर अपने घर वापस बुलाने का काम कराया जा रहा है। जिनमें 600 लोगों को बुलाया जा चुका है। बाकी लोगों को जल्द बुलाया जाने का प्रयास जारी है। क्षेत्र में क्वारंटाइन सेंटर कम पड़ने पर प्रशासन ने उनके कहने पर रॉयल डिग्री कालेज को क्वारंटाइन सेंटर बनाया है। यहां पर 57 लोगों को क्वारंटाइन किया गया है। विधायक फहीम ने निरीक्षण के दौरान सभी लोगों को सोशल डिस्टेंस में रहने के अलावा सुरक्षित रहने का आह्वान किया। इस मौके पर उन्होंने मास्क और सेनेटाइजर का वितरण किया। साथ ही उनके खाने की व्यवस्था का जायजा लिया। इस दौरान मुख्य रूप से विधायक प्रतिनिधि मौहम्मद हस्सान उर्फ फैजी, कानूनगो तसलीम अहमद, लेखपाल मसूद अख्तर, कोतवाली प्रभारी गजेंद्र त्यागी, कस्बा चौकी इंचार्ज महेश कुमार सिंह, कांस्टेबल सौरभ शर्मा आदि मौजूद रहे।

## बिलारी में रॉयल डिग्री कॉलेज को बनाया क्वारंटाइन सेंटर

बिलारी। नगर स्थित मोहम्मद इरफान रॉयल डिग्री कॉलेज को क्वारंटाइन सेंटर बनाया गया है। विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने अपने कालेज में पहुंचकर सोमवार को व्यवस्थाएं देखीं। इसके अलावा क्वारंटाइन सेंटर में रखे गए 61 लोगों को सेनिटाइजर व मास्क आदि का वितरण किया। विधायक ने प्रशासनिक अधिकारियों से कहा कि यदि प्रशासन खाने की व्यवस्था कराता है तो बेहतर है।अन्यथा वह यहां रसोई शुरू कर देंगे। सोमवार को सपा विधायक ने क्वारंटाइन सेंटर पहुंचकर क्षेत्र के अनेक गांवों के लोग बाहर राज्यों में काम करने के लिए गए थे। जिनको बुलवाकर कोरंटाईन कराया गया है। विधायक फहीम ने बताया कि बिलारी विधानसभा क्षेत्र के लगभग 2800 लोग दूसरे जिलों व राज्यों में काम कर रहे थे। जिन को सूचीबद्ध करा कर अपने घर वापस बुलाने का काम कराया जा रहा है। जिनमें 600 लोगों को बुलाया जा चुका है। बाकी लोगों को जल्द बुलाया जाने का प्रयास जारी है।

## क्षेत्र की जनता लिए समर्पित विधायक मोहम्मद फहीम इरफान

### अपने क्षेत्र की जनता को लाने के लिए करें अथक प्रयास

हुकूमत एक्सप्रेस

**बिलारी।** नगर स्थित मोहम्मद इरफान रॉयल गर्ल्स डिग्री कॉलेज को कोरनटाइन सेंटर बनाया गया है। जिसमें बाहर से आने वाले लोगों को कोरंटाईन किया गया है। इसी को लेकर विधायक फहीम ने निरीक्षण के दौरान उनको मास्क और सेनेटाइजर का वितरण किया।

सोमवार को सपा विधायक ने कोरंटाईन सेंटर पहुंच कर क्षेत्र के अनेक गांवों के लोग बाहर राज्यों में काम करने के लिए गए थे। जिनको बुलवाकर कोरंटाईन कराया गया है। विधायक फहीम ने बताया कि बिलारी विधानसभा क्षेत्र के लगभग 2800 लोग अंतर जनपदों व अंतर्राज्यों में काम कर रहे थे। जिन को सूचीबद्ध करा कर अपने घर वापस बुलाने का काम कराया जा रहा है। जिनमें 600 लोगों को बुलाया जा चुका है। बाकी लोगों को जल्द बुलाया जाने का प्रयास जारी है। क्षेत्र में कोरंटाईन सेंटर कम पड़ने पर प्रशासन ने उनके कहने पर रॉयल डिग्री कालेज को कोरंटाईन सेंटर बनाया है। यहां पर 42 लोगों को कोरंटाईन किया गया है। विधायक फहीम ने निरीक्षण के दौरान सभी लोगों को सोशल डिस्टेंस में रहने के अलावा सुरक्षित रहने का आह्वान किया। इस मौके पर उन्होंने मास्क और सेनेटाइजर का वितरण किया। साथ ही उनके खाने की व्यवस्था का जायजा लिया। इस दौरान मुख्य रूप से विधायक प्रतिनिधि मौहम्मद हस्सान उर्फ फैजी, कानूनगो तसलीम अहमद, लेखपाल मसूद अख्तर, कस्बा प्रभारी चौकी इंचार्ज महेश कुमार सिंह, कांस्टेबल सौरभ शर्मा आदि मौजूद रहे।





Moradabad dehat

Epaper



## क्वारंटीन लोगों को बांटे सैनिटाइजर

बिलारी। मोहम्मद इरफान रॉयल गर्ल्स डिग्री कालेज में क्वारंटीन किए गए लोगों को सोमवार की दोपहर को विधायक मोहम्मद फहीम इरफान और कोतवाली प्रभारी गजेंद्र त्यागी ने सैनिटाइजर और मास्क बांटे। क्वारंटीन किए गए सभी लोगों का हाल जाना। साथ ही उनकी समस्याएं पूछीं। क्वारंटीन में रह रहे मजदूरों ने बताया कि राजस्व प्रशासन से मिल रहे सहयोग से संतुष्ट है। कालेज के कक्षों में अलग अलग बेड पर बैठे सभी को समझाया कि वह सोशल डिस्टेंसिंग बनाए रखें। संवाद

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण

## दिनांकः-28 अप्रैल 2020

विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने गांव गांव जाकर सोशल डिस्टेसिंग बनाये रखने को लोगों को किया जागरूक,






हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण

## दिनांक:-30 अप्रैल 2020

**विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने इंडिया न्यूज के माध्यम से लोगों को लॉकडाउन का पालन करने की अपील की**



**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण

## दिनांकः-01 मई 2020

**विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने सामुदायिक स्वास्थ्य केन्द्र पर पहुंचकर आवश्यक दवाओं का स्टॉक रखने, ओपीडी को चालू कराने लिये चिकित्सकों से वार्ता की**





**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण




## दिनांक:-02 मई 2020

**विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने बाहर से आने वालों लोगों को कंट्रोल रूम बनाकर बनाई सूची, एसडीएम के साथ बैठक कर सौंपी सूची**





**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# मीडिया कवरेज

## 'जल्द वापस लायें जायें दूसरे राज्यों में फंसें लोग'



एसडीएम से वार्ता करते विधायक बिलारी मौ. फहीम

**बिलारी।** विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने दूसरे राज्यों में फंसे बिलारी विधानसभा के लोगों के संबंध में एसडीएम से बात की। उन्होंने एसडीएम से कहा कि उनकी विधानसभा के जितने व्यक्ति दूसरे राज्यों में इस लॉकडाउन में फंसे हुए हैं उनको वापस घर बुलाया जाए और उनको 14 दिन के लिए क्वॉरेंटाइन कर घर भेजा जाए। इस पर एसडीम बिलारी ने विधायक जी आश्वासन दिया और कहा कि बिलारी विधानसभा के जो व्यक्ति दूसरे राज्यों में काम करते हैं और इस लॉक डाउन में फंसे हुए हैं उनकी सूची हम बना रहे हैं और इसी बीच विधायक ने दूसरे राज्यों में फसे बिलारी विधानसभा के लोगों की सूची एसडीएम को सौंपी, जिसमें खंडुआ कुबरी, करसरा, थांवला, सहसपुर, मिलक खाबरी अव्वल, सोतीपुरा, नया गांव, भीड़वारी, अलीनगर, चिड़ियाघर, चंगेरी, बकैनिया, देवरी, दिनोरा आदि गांव सम्मिलित हैं। इस पर एसडीएम ने कहा कि हमारे पास जो सूची आएगी हम उसकी एक लिस्ट बनाकर जिला प्रशासन को देंगे और जिस राज्य में बिलारी विधानसभा के व्यक्ति फंसे हुए हैं वह सूची वहां के जिला प्रशासन को पहुंचाई जाएगी।

## सीओ एवं प्रभारी निरीक्षक

## विधायक फहीम ने एसडीएम से अंतर्राज्यों में फंसे लोगों को लेकर की वार्ता

**( उत्तर केसरी ब्यूरो )**

**बिलारी।** विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने दूसरे राज्यों में फंसे यूपी के लोगों के बारे में प्रशासन से



बात की जिसमें उन्होंने कहा कि मेरी विधानसभा के जितने व्यक्ति दूसरे राज्यों में इस लॉकडाउन में फंसे हुए हैं। उनको वापस घर बुलाया जाए और उनको 14 दिन के लिए क्वॉरेंटाइन कर घर भेजा जाए।

वार्ता में उप जिलाधिकारी ने विधायक को आश्वासन देकर कहा कि बिलारी विधानसभा के जो व्यक्ति दूसरे राज्यों में काम करते हैं और इस लॉक डाउन में फंसे हुए हैं। उनकी सूची हम बना रहे हैं और इसी बीच विधायक जी ने दूसरे राज्यों में फंसे बिलारी विधानसभा के लोगों की सूची उप जिला अधिकारी को सौंपी। जिसमें खंडुआ, कुबरी, करसरा, थांवला, सहसपुर, मिलक खाबरी अब्बल, सतीपुरा, नयागांव, भीड़वारी, अलीनगर, चिड़ियाघर, चंगेरी बकैनिया देवरी दिनोरा आदि गांव सम्मिलित हैं। इस पर प्रशासन ने भरोसा दिलाया कि जिस राज्य में बि... फंसे ... प्रशा... जिस... से वा... को ... में आ... से घ...

## विधायक ने एसडीएम को सौंपी मजदूरों की सूची

**बिलारी।** सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने अपनी विधानसभा के खंडुआ, कूबरी मानक, करसरा, थांवला, सहसपुर, मिलक खाबरी, सोतीपुरा, सैदनगर, नयागांव, भिड़वारी, अलीनगर, चिड़ियाठेर, चंगेरी, बकैनिया, देवरी, दिनौरा, मल्लपुर, इब्राहीमपुर आदि 16 ग्रामों के उन मजदूरों की सूची सौंपी जो लॉकडाउन के दौरान बाहरी राज्यों में फंसकर रह गए हैं। एसडीएम ने विधायक को आश्वासन दिया कि वह बाहरी प्रांतों में फंसे लोगों की सूची को जिला प्रशासन को भेज रहे हैं। संवाद

## दूसरे राज्य में फंसे मजदूरों की हो वापसी

बिलारी | हिन्दुस्तान संवाद

क्षेत्रीय सपा विधायक मोहम्मद फहीम ने दूसरे राज्यों में फंसे बिलारी के लोगों को वापस लाने के लिए एसडीएम संजय कुमार मीणा से मिले। उन्होंने कहा कि कई राज्यों में फंसे बिलारी के मजदूरों को यहां लाकर क्वारंटाइन किया जाए। विधायक ने बताया कि एसडीएम ने सकारात्मक आश्वासन दिया है।

इस दौरान विधायक ने दूसरे राज्यों में फंसे लोगों की सूची सौंपी। जिसमें खंडुआ कुबरी, करसरा, थांवला, सहसपुर, मिलक खाबरी अब्बल, सतीपुरा, नयागांव, भिड़वारी, अलीनगर, चिड़ियाठेर, चंगेरी, बकैनिया, देवरी दिनोरा आदि गांव सम्मिलित हैं। इस पर प्रशासन ने भरोसा दिलाया कि जिस राज्य में बिलारी तहसील के व्यक्ति फंसे हुए हैं।



दूसरे राज्यों में फंसे लोगों की घर वापसी को लेकर एसडीएम से से मिले विधायक।

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण

## दिनांक:-02 मई 2020

**विधायक मौहम्मद फहीम इरफान नगर में मदद कार्य करते समय एक छत के छज्जा गिरने से बाल बाल बचे गये, निडर होकर करते रहे समाजसेवा**



निदेश बीडीओ को दिए गए हैं। संवाद

कर्मचारी गोशाला में पहुंचे थे। शिवेंद्र ... को जेसीबी से दफन करवा दिया।

### बंदरों के झुंड से गिरी चाहर दीवारी, बाल बाल बचे विधायक

बिलारी। नई सड़क इब्राहीमपुर हाउस की छत पर बनी चाहर दीवारी बंदरों का झुंड आ जाने से अचानक गिर गई। जिससे विधायक बाल बाल बच गए। सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान शुक्रवार की सुबह आठ बजे नगर में नई सड़क स्थित अपने पुराने आवास इब्राहीमपुर हाउस से डाकबंगले के निकट बने नए आवास एमआई हाउस जा रहे थे। सड़क के किनारे जैसे ही विधायक पैदल जाते हुए इब्राहीमपुर हाउस की दुकानों की छतों पर बनी चाहर दीवारी के नीचे पहुंचे तभी बंदरों का एक झुंड आकर चाहर दीवारी को हिलाने लगा। जिससे चाहर दीवारी अचानक भर भराकर गिर गई। चाहर दीवारी का मलबा गिरने के दौरान विधायक और उनका एक समर्थक चोटिल होने से बाल बाल बच गए। संवाद

छत से गिरी चाहरदीवारी को देखते विधायक।



**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण



## दिनांक:-02 मई 2020

**विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने अपने जनता दरबार में पहुंचकर सोशल डिस्टेसिंग के साथ सुनी समस्याएं, तुरन्त किया समाधान**





हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण

## दिनांक:-02 मई 2020

**विधायक मौहम्मद फहीम इरफान को बनाया लखनऊ कंट्रोल रूम सचिवालय का बनाया मेंबर**



प्रेषक,

प्रदीप कुमार दुबे,

प्रमुख सचिव,

सेवा में,

समस्त माननीय सदस्यगण,

उत्तर प्रदेश।

विषयः कोविड-19 के संक्रमण से उत्पन्न स्थिति के दृष्टिगत "कन्ट्रोल रूम" स्थापित किए जाने के सम्बन्ध में।

महोदय,

माननीय लोकसभा अध्यक्ष एवं माननीय अध्यक्ष, विधान सभा के बीच वीडियो कॉन्फ्रेंसिंग के दौरान हुई चर्चा के क्रम में उत्तर प्रदेश विधान सभा में कोविड-19 के संक्रमण से उत्पन्न स्थिति के दृष्टिगत एक "कन्ट्रोल रूम" स्थापित किया गया है। कन्ट्रोल रूम का विवरण निम्नवत् है:-

1. श्री बृज भूषण दुबे, विशेष सचिव — फैक्स नं0-0522-2238168, फोन नं0-0522-2213876, मोबा0नं0-8004906276, Email: brijbhusandubey.upvs@gmail.com

2. श्री नरेन्द्र कुमार मिश्र, संयुक्त सचिव — फोन नं0-0522-2213610, मोबा0नं0-8004906364, Email: narendramishra.upvs@gmail.com

3. श्री अखिलेश कुमार, अनुभाग अधिकारी एवं प्रभारी कन्ट्रोल रूम — फैक्स नं0-0522-2235788, फोन नं0-0522-2213315, मोबा0नं0-8004906254, Email: akhileshkumar.upvs @gmail.com

सभी माननीय सदस्यगण उपर्युक्त कन्ट्रोल रूम में कोरोना संक्रमण से संबंधित समस्याओं के विषय में सूचना प्रेषित कर सकते है। तद्नुसार कन्ट्रोल रूम को प्रेषित की जाने वाली सूचनाओं एवं समस्याओं के निस्तारण हेतु आवश्यक समाधान करने के सम्बन्ध में शासन से विधान सभा द्वारा उपयुक्त समन्वय स्थापित किया जाएगा।

भवदीय,

(प्रदीप कुमार दुबे)



**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण



## दिनांक:-03 मई 2020

बिलारी विधायक मौहम्मद फहीम इरफान को ग्रीन/ ओरोंज जोन में करने की लखनऊ कंट्रोल रूम में रखी मांग



हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव

# मीडिया कवरेज

## बिलारी विधानसभा को ग्रीन जोन घोषित किया जाए

**बिलारी।** क्षेत्रीय सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान एडवोकेट ने वीडियो कॉन्फ्रेंसिंग के माध्यम से विशेष सचिव ब्रजभूषण दूबे से वार्ता की। जिसमें कोविड-19 के संक्रमण की स्थिति में कंट्रोल रूम स्थापित किए जाने को लेकर विचार मांगे गए थे। जिस पर विधायक ने कहा कि बिलारी विधानसभा में कोई भी कोरोना पॉजिटिव मरीज नहीं मिला। लिहाजा बिलारी को रेड जोन से ग्रीन जोन में बदला जाए।

रविवार को बिलारी विधायक को शासन के विशेष सचिव ब्रज भूषण दुबे ने वीडियो कॉल की। जिसके तहत कोविड-19 के संक्रमण को लेकर कंट्रोल रूम के लिए विचार मांगे गए थे। विधायक ने कहा कि उनकी विधानसभा में सभी व्यापारी, मजदूर, किसान आदि सोशल डिस्टेंसिंग का पालन कर रहे हैं। यहां कोई कोरोना मरीज नहीं मिला है। इसलिए बिलारी को छूट दी जाए।

## विधायकों के लिए बने कंट्रोल रूम पर विधायक ने की वीडियो कॉन्फ्रेंस पर बात

### विधायक फहीम ने आवाम को लॉक डॉउन के प्रति किया जागरूक

( उत्तर केसरी ब्यूरो )

**बिलारी।** विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने कहा कि बिलारी विधानसभा की आवाम हम सब के अथक प्रयास से बिलारी विधानसभा में एक भी किस कोरोना पॉजिटिव नहीं है और उन्होंने कहा कि जो 2 हफ्ते लॉक डॉउन है उसका सभी पालन करें। इसके अलावा उन्होंने कंट्रोल रूम पर विशेष सचिव से वार्ता कर अपने सुझाव रखे और क्षेत्रीय गतिविधि से अवगत कराया।



बिलारी विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने कोविड 19 के संक्रमण से उत्पन्न स्थिति के दृष्टिगत कंट्रोल रूम स्थापित किए जाने के संबंध में ब्रज भूषण दुबे विशेष सचिव से बात करते हुए कहा कि कोविड 19 के संक्रमण से उत्पन्न स्थिति के दृष्टिगत कंट्रोल रूम में करोना संक्रमण से संबंधित समस्याओं के विषय में सूचना प्रेषित की जिसमें उन्होंने बिलारी विधानसभा को रेड जोन से मुक्त कर ऑरेंज जॉन या ग्रीन जोन में करने का सुझाव दिया और बिलारी विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने कहा कि मेरी बिलारी विधानसभा में व्यापारी गण, किसान, मजदूर और नागरिक गण सोशल डिस्टेंस का पालन कर रहे हैं। अत: अध्यक्ष विधानसभा को मेरा सुझाव पहुंचाने का कष्ट करें। इसके अलावा विधायक फहीम ने बताया कि लोकसभा अध्यक्ष और विधानसभा अध्यक्ष की वीडियो कॉन्फ्रेंस में वार्ता के दौरान कंट्रोल रूम की स्थापना हुई है। जिसमें प्रदेश के समस्त विधाय... समस्... संक्रम... कराएंगे... के लोग... उठाए... कंट्रोल... 19 संक्र...

## आवाम को तीसरे लॉक डॉउन को लेकर किया जागरूक

**बिलारी (विधान केसरी)।** विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने कहा कि बिलारी विधानसभा की आवाम हम सब के अथक प्रयास से एक भी केस कोरोना पॉजिटिव नहीं है। कहा कि जो 2 हफ्ते लॉक डॉउन है उसका सभी पालन करें। कहा कि कोविड 19 के संक्रमण से उत्पन्न स्थिति के दृष्टिगत कंट्रोल रूम स्थापित किए जाने के संबंध में ब्रज भूषण दुबे विशेष सचिव से बात करते हुए कहा कि कोविड 19 के संक्रमण से उत्पन्न स्थिति के दृष्टिगत कंट्रोल रूम में करोना संक्रमण से संबंधित समस्याओं के विषय में सूचना प्रेषित की जिसमें उन्होंने बिलारी विधानसभा को रेड जोन से मुक्त कर ऑरेंज जॉन या ग्रीन जोन में करने का सुझाव दिया। कहा कि मेरी बिलारी विधानसभा में व्यापारी गण, किसान, मजदूर और नागरिक गण सोशल डिस्टेंस का पालन कर रहे हैं।



चुका है।(जासं)

## बिलारी विधानसभा क्षेत्र को ग्रीन जोन में करने की मांग

**बिलारी :** सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने वीडियो कांफ्रेंसिंग के माध्यम से शासन के विशेष सचिव ब्रजभूषण दुबे से वार्ता की। कहा कि बिलारी विधानसभा क्षेत्र में कोई भी कोरोना पॉजिटिव मरीज नहीं मिला इसलिए बिलारी विधानसभा को रेड जोन से ग्रीन जोन में बदला जाए। विशेष सचिव ने वीडियो कॉल के माध्यम से संक्रमण को लेकर कंट्रोल रूम स्थापित किए जाने को लेकर विचार मांगे गए थे।(जासं)

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण

## दिनांक:-04 मई 2020

विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने वीडियो कान्फ्रेंस से लोगों का जाना हाल, परेशान लोगों की मदद भी पहुंचवाई



हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव

# विधायक मौहम्मद फहीम इरफान द्वारा कोरोना वायरस को संक्रमण को रोकने, जनता को जागरूक करने, उनको मदद पहुंचाने सम्बन्धित कार्यों का प्रतिदिन विवरण



## दिनांकः–05 मई 2020

**विधायक मौहम्मद फहीम इरफान ने लोगों की समस्याओं के समाधान के लिये खोला कंट्रोल रूम, बाहर फंसे मजदूरों को घर पहुंचाने, मरीजों को अस्पताल तक ले जाने के लिये के साथ अन्य कई मदद की जाएंगी, डीएम मुरादाबाद ने भी कंट्रोल रूम के कार्यों को अपने स्तर से तत्काल कराये जाने का दिया आश्वासन**





**हर एक कार्यकर्ता है अखिलेश यादव**

# मीडिया कवरेज

## सपाइयों ने जनता के लिए संघर्ष का दिया संदेश

### सपाई बोले- भाजपा जुमलों की सरकार, साइकिल रैली में कई बूथों पर जाकर पत्रक बांटे

संवाद न्यूज एजेंसी

बिलारी। स्थानीय सपा विधायक और जिलाध्यक्ष के संयुक्त नेतृत्व में सोमवार की सुबह कार्यकर्ताओं ने क्षेत्र में साइकिल रैली निकाली। पार्टी के प्रति कार्यकर्ताओं में जोश भरा। कई बूथों पर जाकर पूर्व सपा सरकार की उपलब्धियों के पत्रक बांटे।

विधायक मोहम्मद फहीम इरफान के कैंप कार्यालय पर सोमवार की सुबह पहुंचे सपा के मुरादाबाद जिलाध्यक्ष जयवीर सिंह यादव ने संगठन पदाधिकारियों के साथ समीक्षा बैठक की। उन्होंने कहा, सपा के राष्ट्रीय अध्यक्ष के आह्वान पर पार्टी कार्यकर्ताओं को सभी बूथों पर जाकर पत्र पहुंचाना है। जनता की समस्याओं का समाधान कराने के लिए संघर्ष करना है। जिलाध्यक्ष कहा, प्रदेश की भाजपा सरकार केवल जुमलों की सरकार है। जनता के लिए कुछ नहीं किया है।

सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने कहा कि बिलारी विधानसभा के सभी 397 बूथों पर सपा का आह्वान पत्र पहुंचाया जा रहा है। सोमवार को 50 से अधिक बूथों पर जाकर बूथ कमेटियों को पार्टी के मिशन से जोड़ा गया है। सपा कैंप कार्यालय से जिला उपाध्यक्ष हाजी मोहम्मद उस्मान ने झंडी दिखाकर साइकिल रैली को रवाना किया। रैली नगर के अलावा रुस्तमनगर सहसपुर, थांवला, मिलक, बगपुरा, नरसरा, करसरा, रामपुर पट्टी, स्योंडारा आदि ग्रामों में होती हुई सपा के जिला सचिव और पालिका सभासद देवेश शर्मा एडवोकेट के कार्यालय पर आकर संपन्न हुई।

रैली में शामिल कार्यकर्ता साइकिल पर सवार होकर अपने हाथों में पार्टी का झंडा लिए हुए चल रहे थे। सपा विधायक और सपा जिलाध्यक्ष के अलावा संजीव यादव, हाजी उस्मान,मोहम्मद हस्सान उर्फ फैजी, नौशाद पाशा, सौरभ यादव,



बिलारी नगर में सपा कैंप कार्यालय पर पार्टी का फ्लैग दिखाते सपा विधायक

### सर्व समाज ने सपा नेताओं को मुकुट पहनाकर किया स्वागत

बिलारी। नगर के मोहल्ला बाजार में पुरानी तहसील रोड पर सर्व समाज के लोगों ने सपा नेताओं को चांदी का मुकुट पहनाकर उनका स्वागत किया। सपा नेता देवेश शर्मा एडवोकेट के कैंप कार्यालय पर सोमवार को दोपहर बाद जब सपा नेता पहुंचे तब देवेश शर्मा के साथ रोहित त्रिपाठी, पंकज शर्मा, राजीव शर्मा, मुकेश शर्मा, चेतन चौधरी, असरार अंसारी, नदीम फारूकी, जहांगीर पाशा, अविनाश यादव, सौरभ यादव आदि ने विधायक मोहम्मद फहीम इरफान, जिलाध्यक्ष जयवीर यादव, जिला उपाध्यक्ष हाजी उस्मान, पूर्व जिला महासचिव संजीव यादव, विधायक प्रतिनिधि मोहम्मद हसन उर्फ फैजी आदि को चांदी का मुकुट पहनाकर और पगड़ी बांधकर सम्मानित किया।



कांठ के नयागांव में बैठक दौरान नारे लगाते पू

### सपाईयों ने सरकार के विरोध

कांठ। सपा के नवनियुक्त जिलाध्यक्ष जयवीर सि सपा कार्यकर्ता स्वागत करेंगे। इसी के साथ क्षेत्र आह्वान पत्र क्षेत्र के लोगों पर तक पहुंचाएंगे। अनीसुर्रहमान सैफी के यहां सोमवार को हुई सपा स्वागत और आह्वान पत्र वितरण कार्यक्रम की गई। पूर्व विधायक ने बताया कि तीन जुलाई को का शुभारंभ किया जाएगा। उन्होंने सोशल डिस्टें कार्यक्रम में शामिल होने की अपील सपा पदाधि की। बैठक की अध्यक्षता शकील कादरी और सं इस अवसर पर नगराध्यक्ष उस्मान अंसारी, पर्व साजिद, मोहम्मद इकबाल, मनव्वर हुसैन, तनवी अनवार अली, मोहम्मद फुरकान, नसीमुद्दीन, अ

अभिनव चौधरी, देवेश शर्मा, चेतन चौधरी, नदीम फारूकी, आतिफ कमाल एडवोकेट, रविंद्र चौधरी, बशर मलिक, साजिद अंसारी, चिराग अग्रवाल, चौकू यादव आदि मुख्य रहे।

## सपाइयों ने गांव-गांव बांटे आह्वान पत्र

बिलारी | हिन्दुस्तान संवाद

सपा विधायक मोहम्मद फहीम इरफान के नेतृत्व में जिलाध्यक्ष जयवीर सिंह ने सोमवार को साइकिल रैली निकाली। गांव-गांव जाकर सभी को आह्वान पत्र बांटे।

सोमवार को जिलाध्यक्ष जयवीर सिंह यादव ने भाजपा सरकार पर निशाना साधते हुए कहा कि भाजपा सरकार ने अब तक जनता को बेवकूफ बनाने का काम किया है। जनता अब सब कुछ जान चुकी है। जनता 2022 में समाजवादी पार्टी के साथ कंधे से कंधा मिलाकर खड़ी होगी। उन्होंने कहा कि सरकार ने डीजल पेट्रोल के दाम बढ़ाकर गरीब की कमर तोड़ने का काम किया है। इस सरकार में जनता पूरी तरह परेशान है। विधायक मोहम्मद फहीम इरफान ने कहा कि समाजवादी पार्टी के राष्ट्रीय अध्यक्ष अखिलेश यादव द्वारा लगे लॉक डाउन में प्रवासी मजदूरों को दूसरे प्रदेशों से लाकर उनके घर पहुंचवाने का काम किया है। इस दौरान कार्यक्रम में मोहम्मद उस्मान एडवोकेट, मोहम्मद हस्सान उर्फ फैजी, आतिफ कमाल पाशा, सौरभ यादव, इसरार हुसैन, माजिद अंसारी, संजीव यादव,अरविंद सिंह, अभिनव चौधरी, प्रशांत गुप्ता, देवेश शर्मा आदि सपा कार्यकर्ता मौजूद रहे।



बिलारी में साइकिल यात्रा निकालते समाजवादी पार्टी के कार्यकर्ता।

# समाजवादी पार्टी के पेज पर हमारे कार्यों को जगह देने पर आभार






# समाजवादी पार्टी के पेज पर हमारे कार्यों को जगह देने पर आभार






# समाजवादी पार्टी के पेज पर
# हमारे कार्यों को जगह देने पर आभार






# समाजवादी पार्टी के पेज पर हमारे कार्यों को जगह देने पर आभार






# समाजवादी पार्टी के पेज पर हमारे कार्यों को जगह देने पर आभार



# आवाम को सन्देश

सबसे पहले मैं अपने छोटे भाई प्रशान्त गुप्ता का शुक्रिया अदा करना चाहता हूँ जिनके प्रयासों के कारण आज यह पीडीएफ आपको देखने को मिली है। मैं खासतौर पर पूरी टीम का भी शुक्रिया अदा करना चाहता हूं जिन्होंने मेरे साथ कंधे से कंधा मिलाकर सबने मेरा सहयोग किया। मैं आज पूरे क्षेत्र को यह सन्देश देना चाहता हूँ कि बिलारी विधानसभा की आवाम ने कोरोना नाम की जंग को चाहे छोटे भाई हो, बड़े भाई हो, बुजुर्गों हो, माताओं हो, बहनों हो, बच्चों हो सभी ने मिलकर लड़ा है। अब तक इस जंग को लड़ने के लिये हम लोगों ने आप सभी के साथ मिलकर जिस तरीके से जागरूकता फैलाई। जब लॉकडाउन हुआ तो हमनें लोगों की सेवाओं में जुटने की पूरी तरीके से कोशिश की। लोगों के गम को महसूस किया, उनकी तखलीफ को देखा और यकीन करिये उनकी तखलीफों को देखकर दिल तड़प उठा। उस तड़पन के हालात ये बनें कि हमने अपने आप को अपनी बिलारी विधानसभा के लिये पूर्ण रूप से समर्पित कर रखा हैं, क्योंकि मेरे वालिदे मोहतरम हाजी मौहम्मद इरफान साहब ने यह कहा था कि हम आवाम के खिदमतगार है, उनके सेवक हैं। हम उन्हीं के लिये बनें हैं



**मौहम्मद फहीम इरफान**
**विधायक**
**30 बिलारी विधानसभा**
**मुरादाबाद/संभल**

उन्होंने ही हमें चुना है। इसीलिये उनके लिये हमने दिनों रात एक करके लोगों तक हर संभव मदद पहुंचाने का प्रयास किया। हमने हर वो चीज करने की कोशिश की, जो जरूरत की थी। चाहे गांव गांव जाकर बीमारी के प्रति जागरूक करना हो, चाहे अस्पतालों में जाकर वहां स्वास्थ्य सेवाओं को बेहतर बनाना हो। चाहे जरूरतमंद लोगों तक राशन, दवाई, मास्क, सैनेटाइजर का वितरण करना हो। हमने प्रशासन, स्वास्थ्य विभाग, स्काउट, एंटी कोरोना टास्क फोर्स के अलावा अनेक समाजसेवियों के साथ मिलकर कंधे से कंधा मिलाकर काम करने की कोशिशे की। हमने बाहर फंसे लोगों को बुलाकर उनको होम क्वाराइंटीन कराया। हमारे द्वारा विधानसभा बिलारी के सभी 397 बूथों पर अपने कार्यकर्ता कोरोना वारियर्स के रूप में खड़े किये। हमारे कोरोना योद्धाओं ने लोगों की सेवा में हमेशा खड़े रहे । हमारे कोरोना योद्धाओं ने बाहर से आये सभी लोगों को क्वाराइंटीन कराने में मदद की, उनकों दवाईयां दिलाने में मदद की, उनकों जिस चीज की जरूरत थी उनकों मुहैया कराने की कोशिश की। इसके अलावा जगह कम पड़ने पर हमने अपने दोनों कॉलिजों को क्वारांइटिन सेंटर बनाने के लिये प्रशासन को जगह दी। हम लोगों ने राशन की प्रणाली को पूरी तरीके से समझा। हमनें अपनी विधानसभा के अंदर प्राथमिकता के आधार पर राशन वितरण में जो निशुल्क वितरण गल्ला वितरण कराने का काम किया, उसके लिये भी हमारा प्रयास रहा। हमने बाहर से आने वाले प्रवासियों के लिये कंट्रोल रूम खोला, जिसमें मेरी टीम में खासतौर पर प्रशान्त गुप्ता, अभिनव चौधरी, अरविन्द जाटव के साथ काफी अन्य लोगों ने भी सहयोग देकर प्रवासियों को बाहर से बुलाने में दिया। हमनें

सभी धर्मों को साथ लेकर चाहे वह उलेमा हजरात के साथ बैठक करने का मामला हो या मंदिर के पुजारी के साथ जिस तरीके से हम लोगों ने बैठक की और सब लोगों ने हमारी बात को माना और समझा यकीन करिये मेरे पास शुक्रिया शब्द बहुत छोटा है। इन सब की मोहब्बते और प्यार बहुत बड़ा है। इस पीडीएफ के अन्दर मुझे कोरोना योद्धा के नाम से एजाज दिया है। इस एजाज का मैं बहुत मशकूर व ममनून हूं और ये नताइश जो सामने आये हैं यह महसूस होता है कि एक दिन भी हम चैन से नहीं बैठे। हमने कोरोना से संक्रमित व्यक्ति से मौत हो जाने वाले लोगों को लिये भी कोशिशें करके उनके क्षेत्र में ही उनके मृत शरीर को दफन कराया या फिर उनको मुखाग्नि दिलाई और उनके परिवार को सांत्वना देकर उनके साथ खड़े रहे। लॉकडाउन को सफल बनाने के लिये पूरी बिलारी आवाम ने जो सहयोग किया उसका मैं मरते दम तक अहसान नहीं उतार सकता। इसी अहसान के साथ आप लोगों से बस यह कहना चाहता हूं लॉकडाउन 1 में, 2 में, 3 में, 4 में, 5 में सारे लॉकडाउन में हमनें पूरे खिदमात का ब्यौरा इस पीडीएफ में हमारे भाई प्रशान्त गुप्ता ने अंजाम दिया है। मैं आप लोगों का इस आर्शीवाद इन दुआओं का मशकूर व ममनून हूं, शुक्रगुजार हूं, अहसानमंद हूँ। आप सभी मेरे हो और मैं आपका हूं। मैं आपका खादिम हूं, आपका सेवक हूं। मैंने अपनी जान की परवाह न करते हुये हमेशा आपकी सेवा में लगा रहा हूं। इस कोरोना नाम की जंग से हमें लड़ना है और जीतना है और लड़ते रहना है। लहरों से डरकर कभी नौका पार नहीं होती और कोशिश करने वालों की कभी हार नहीं होती। मेरे वालिदे मोहतरम ने हमेशा यह ही सिखाया है कि कोशिश करते रहिये। आगे बढ़ते

रहिये। इंशाअल्लाहताला हम लोगों ने बहुत मजबूत कोशिश करकर आपकी सेवा में लगे रहे है। हमारी कोशिशें आपके सामने है। अल्लाह! ईश्वर! भगवान हमारी इन कोशिशों को कुबूल फरमायें। मैं खासतौर पर उन सभी लोगों का भी शुक्रिया अदा करना चाहूंगा जिन्होंने इस बिमारी से लड़ने के लिये घर पर ही रहकर रमजान के मुबारक महीने में रोजे रखे व ईद की नमाज घर पर ही अदा की, नवरात्र के व्रत की पूजा घर पर रहकर की और देशप्रेम का परिचय दिया।। इंशाअल्लाह। आप सभी से अंत में यही गुजारिश करना चाहूंगा कि जरूरत पड़ने पर ही घर से बाहर निकले। अनावश्यक न निकले। जिस तरीके से पहले भी हमनें अनेक बीमारियों जैसे खसरा, हैपेटाइटिस बी, स्वाइन फलू, डेंगू के साथ मुकाबला किया है। इस बिमारी से भी हमें लड़ना है मगर तरीका थोड़ा अलग है। मैं आपकी सेवा में हमेशा तत्पर रहूंगा। मैं पूरी बिलारी विधानसभा का तहेदिल से शुक्रगुजार हूं। राष्ट्रीय अध्यक्ष समाजवादी पार्टी माननीय अखिलेश यादव की प्रेरणा से यह पूरा लॉकडाउन सफल हो पाया है।

माननीय अखिलेश यादव जी के नेतृत्व में उनके आदेश और आहवान से हम लोगों ने अपने आप को आगे बढ़ाया है। विधायक हाजी मौहम्मद साहब की प्रेरणा भी हमें ऐसे ही मिलते रहे।

जय हिन्द! जय समाजवाद! माननीय अखिलेश यादव जिन्दाबाद!

मौहम्मद फहीम इरफान विधायक

30 बिलारी विधानसभा मुरादाबाद/संभल